राइमुहपत्ति पडिलेहे और दो वांदणे देवे, बाद 'इच्छा०संदि०भग० ! राइयं आलोउं ?' इच्छं आलोएमि जो मे राइओ० कहकर "सव्वस्स वि राइय" इत्यादि कहे, बाद दो वांदणे देकर दो खमासमण देवे और "इच्छकार सुहराइ" कहकर खमा० देकर अब्भुट्ठिया खमाकर दो वांदणे देकर पच्चखाण करे, बाद खमा० देकर 'इच्छा० संदि० भग० ! बहुवेल संदिसाउं ?' इच्छं इच्छामि खमा० 'इच्छा० संदि० भग० ! बहुवेल करूं ?' इच्छं, कहकर खमा० देवे ।

## १६–पाक्षिकादि गुरुवंदना विधिः—

जिन साधुओंने पक्खी, चौमासी अथवा संवच्छरी पडिक्कमणा गुरुसे जुदा किया हो ? वे साधु दूसरे दिन सवेरे गुरुके सामने इरियावही पडिक्कमकर खमा० देकर राइ मुहपत्ति पडिलेहें, दो वांदणे देकर 'इच्छा० संदि० भग० ! राइयं आलोउं ?' इच्छं आलोएमि जो मे राइओ० कहकर "सव्वस्स वि राइय" इत्यादि कहें । खमा० देकर पक्खी, चौमासी अथवा संवच्छरी मुहपत्ति पडिलेहकर दो वांदणे देकर 'संबुद्धाखामणेणं

अब्भुट्ठिया खमावें, बाद 'इच्छा० संदि० भग० ! पक्खियं आलोउं ?' इच्छं आलोएमि जो मे पक्खिओ कहकर "सव्वस्स वि पक्खिय" इत्यादि कहें। फिर दो वांदणे देकर 'इच्छा० संदि० भग० !' राइयं आलोइयं पडिक्कंतं पत्तेयखामणेणं अब्भुट्ठिओमि अब्भिंतर पक्खियं खामेउं' ? इत्यादि जिसतरह पक्खी आदि पडिक्कमणों में खमाते हैं उसी तरह पत्तेयखामणेणं अब्भुट्ठिया खमावे, दो वांदणे देकर 'इच्छा० संदि० भग० ! राइयं आलोइयं पडिक्कंतं पक्खियं पडिक्कमावेह' कहे, गुरु कहे—'पडिक्कमेह' बाद 'इच्छं' कहकर करेमि भंते० ! तथा "इच्छामि पडिक्कमिउं जो मे पक्खिओ०" कहे, बाद पक्खी, चौमासी अथवा संवच्छरी समाप्त मुहपत्ति पडिलेहकर दो वांदणे देवें और समाप्त खामणेणं अब्भुट्ठिया खमावें, बाद खमा० देकर "पियं च मे जं भे" इत्यादि ४ खामणे खमावें, बाद 'इच्छकारी भगवन् ! पसायकरी पक्खी, चौमासी या संवच्छरी तप प्रसाद करावोजी' ऐसा कहें, बाद गुरु 'पक्खी, चौमासी, संवच्छरीके लेखे-१—२—३ उपवास' इत्यादि कहें। राइ वांदणे देकर दो खमा० देवे और "इच्छकार सुहराइ" कहें, खमा० देकर राइ अब्भुट्ठिया खमावें, वांदणे देकर पच्चक्खाण करें, बाद दो खमा० देकर 'बहुवेल संदिसाउं ? बहुवेलकरूं ?' ऐसा कहें ॥

### १७-सचित्त-आचित्त रज ओहडावण विधिः—

देवसी पडिक्कमणा होजानेके बाद् खमा० देकर 'इच्छा०संदि० भग० ! साचित्त आचित्त रज ओहडावणऽत्थं काउस्सग्ग करू ?, इच्छं सचित्त अचित्त रज ओहडावणऽत्थं करेमि काउस्सग्गं, अन्नत्थ०' कहकर ४ लोगस्स का काउस्सग्ग करके, पार कर प्रगट लोगस्स कहे । वर्ष भरमें एक बार चैत्र सुदी ग्यारस, बारस और तेरस अथवा बारस, तेरस और चौद्स अथवा तेरस, चौद्स और पूनमके दिन यह काउस्सग्ग करना चाहिये। कदाचित् ग्यारस और बारसके दिन भूल जावे ? तो भी तेरस, चौद्स और पूनमके दिन तो जरूर ही करना चाहिये, यदि तेरसके दिन भी भूलजाय ? तो दूसरे वर्षकी चैत्री पूनम तक जब रजोवृष्टि होवे तब सूत्र पढना, सज्झाय करना नहीं कल्पता, ऐसा आवश्यक बृहद्वृत्ति वगेरहमें लिखा है

### १८-सज्झाय- निक्षेप-विधिः—

साल भरमें दो वार चैत्र सुदी तथा आसोज सुदी पांचम के दिन दुपहर बाद् इरियावही पडिक्कमके खमा० द्ेकर 'इच्छा० संदि० भग० ! सज्झाय निक्खिवणऽत्थं मुहपत्ति पडिलेहुं ?' इच्छं, कहकर मुहपत्ति

पडिलेहे और वांदणे देवे, खमा० देकर कहे– 'इच्छा० संदि० भग० ! सज्झाय निक्खिवुं ?' गुरु कहे 'निक्खिवह' बाद 'इच्छं' कह कर खमा० देकर केह– 'इच्छा० संदि० भग० ! सज्झाय निक्खिवणऽत्थं काउसग्ग करूं ?' गुरु कहे– 'करेह' बाद 'इच्छं सज्झाय निक्खिवणऽथं करोमि काउस्सग्गं, अन्नत्थ०' कहकर १ नवकारका काउस्सग्ग करे, पारकर प्रगट नवकार १ कहे, फिर खमा० देकर अविधि आशातना खमावे ॥

१९–सज्झाय–उत्क्षेप-विधिः–

कार्तिक वदी तथा वैशाख वदी एकम के बाद जिस दिन अश्विनी, भरणी, रोहिणी, आर्द्रा, पुष्य, अश्लेषा, मघा, पूर्वा फाल्गुनी, हस्त, स्वाति, अनुराधा, मूल, पूर्वाषाढा, श्रवण, शतभिषक्, उत्तरा भाद्रपद तथा रेवती इनमें से कोई भी नक्षत्र होवे ?, और गुरुवार या सोमवार होवे ? उस दिन, अथवा मंगलवार और शनि-वार को छोड कर चाहे जिस वार के दिन कपडे धाकर उपासरेमें से काजा निकालकर परठे और वसति संशोधन करे, जो कोई हाडका या कलेवर होवे ? उसको दूर हटवाकर उपासरेमें आकर सब जणे इरिया-वही पडिक्कमें, बादमें वसति संशोधन करने वाला खमा० देकर कहे 'इच्छा० संदि० भग० ! वसति पवेउं ?'

गुरु कहे – ' पवेयह ' इच्छं इच्छामि खमा० देकर कहे – ' भगवन् ! सुद्धावसहि ' गुरु कहे – ' तहत्ति '। सब जणे खमा० देकर ' इच्छा० संदि० भग० ! मुहपत्ति पडिलेहुं ? ' इच्छं, कहकर मुहपत्ति पडिलेहकर वांदणे देवे, फिर खमा० देकर ' इच्छा० संदि० भग० ! छम्मासिय कप्प संदिसाउं ? ' इच्छं इच्छामि खमा० ' इच्छा० संदि० भग० ! छम्मासिय कप्प पडिग्गहुं ? ' इच्छं इच्छामि खमा० ' इच्छा० संदि० भग० ! सज्झाय उक्खिवणऽत्थं मुहपत्ति पडिलेहुं ?, इच्छं ' कह कर मुहपत्ति पडिलेह कर वांदणे देवे, खमा० देकर कहे– ' इच्छा० संदि० भग० ! सज्झाय उक्खिवुं ? ' गुरु कहे– ' उक्खिवह '। ' इच्छं ' कहके फिर खमा० देकर कहे – ' इच्छा० संदि० भग० ! सज्झाय उक्खिवणऽत्थं काउसग्ग करूं ? ' गुरु कहे ' करेह '। बाद ' इच्छं सज्झाय उक्खिवणऽत्थं करेमि काउसग्गं, अन्नत्थ० कहकर १ नवकार अथवा १ लोगस्सका * काउस्सग्ग करे, पारकर प्रगट १ नवकार अथवा १ लोगस्स कहे, खमा० देकर ' इच्छा० संदि० भग० ! असज्झाइय अणाउत्त ओहडावणऽत्थं काउसग्गकरुं ? ' इच्छं असज्झाइय अणाउत्त ओहडावणऽत्थं करेमि काउस्सग्गं, अन्नत्थ० कहके

* यदि काउस्सग्ग नवकार का करे तो पारके नवकार प्रगट कहे और लोगस्सका काउस्सग्ग करे तो पारके प्रगट लोगस्स कहे.

४ लोगस्सका काउस्सग्ग करे, पारके प्रगट लोगस्स कहे । फिर खमा० देकर इसी तरह 'खुद्दोवद्दव ओहडावणऽत्थं' काउस्सग्ग ४ लोग्गस्स का करे, पारकर प्रगट लोगस्स कहे । फिर खमा० देकर 'इच्छा० संदि० भग० ! सक्काइ वेयावच्चगर आराहणऽत्थं काउसग्ग करूं ?, इच्छं सक्काइ वेयावच्चगर आराहणऽत्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०' कहकर ४ लोगस्सका काउसग्ग करे, पार कर प्रगट लोगस्स कहे, खमा० देकर इच्छा० संदि० भग० ! सज्झाय संदिसाउं' ? इच्छं इच्छामि खमा० 'इच्छा० संदि० भग० ! सज्झाय करुं ?, इच्छं' कहकर गोडोंसे बैठकर १ नवकार तथा दशवैकालिक के "धम्मो मंगल" आदि तीन अध्ययन कहकर ऊपर एक नवकार गिणे, खमा० देके अविधि आशातना खमावे ।

२० लोच करने व कराने का विधिः—

गुरु के आगे इरियावही पडिक्कमकर खमा० देकर 'इच्छा० संदि० भग० ! लोच मुहपात्ति पडिलेहुं ?' इच्छं, कहकर मुहपात्ति पडिलेहे और वांदणे देवे, खमा० देकर कहे– 'इच्छा० संदि० भग० ! लोच संदिसाउं ?' गुरु कहे– 'संदिसावेह'। 'इच्छं इच्छामि खमा०' देकर कहे– 'इच्छा० संदि० भग० ! लोच कराउं ?'

(१)— खुद अपने हाथसेही यदि लोच करे ? तो 'करूं ?' कहे. और गुरुभी उत्तरमें 'करेह अणुन्नायं मए' कहे ।

गुरु कहे– ' करावेह अणुन्नायं मए '। बाद ' इच्छं ' कहकर खमा० देवे।

लोच करने वाला कराने वाले से यदि छोटा हो ? तो लोच करने वाला कराने वाले के आगे खमा० देकर कहे– 'इच्छा० संदि० भग० ! उच्चासण संदिसाउं ?, इच्छं इच्छामि खमा०, इच्छा० संदि० भग० ! उच्चासण ठाउं ?, इच्छं' कहकर खमा० देवे। लोच कराने वाला करने वाले से यदि छोटा होवे ? तो लोच कराने वाला करने वाले के आगे खमा० देकर कहे– ' इच्छकारी भगवन् लोयं करेह '। ' इच्छं ' कहके खमा० देवे।

जिस दिन बुध, गुरु, शुक्र, या सोमवार होवे ? तथा पुनर्वसु, पुष्य, रेवती, चित्रा, श्रवण, धनिष्ठा, मृगशिरा, अश्विनि, हस्त, इनमेंसे कोई भी नक्षत्र होवे ? अथवा कृत्तिका, विशाखा, मघा और भरणी इन चार [ ४ ] नक्षत्रों को छोडकर चाहे जो नक्षत्र होवे ? उस दिन लोच कराना, योगिनी [ जोगिणी ] को पूंठ में अथवा दावी बाजु रखकर लोच कराने बैठना। एकम और नवमी को पूर्वमें, तीज और इग्यारस को अग्नि कोणमें, पाँचम और तेरसको दक्षिणमें, चौथ और बारस को नैऋत्य कोणमें, छठ और चउदसको पश्चिममें, सातम और पूनमको वायव्य कोणमें, दूज और दशमीको उत्तर में, आठम और

( १ )—लोच करानेवाले को पाटले उपर बैठाके लोच करने की प्रथा पहले थी इस वास्ते विधिप्रपा में ये दो आदेश लोच कराने वाले के लिये लिखे हैं, परंतु आज कल की प्रथासे लोच करने वाला पाटले इपर बैठता है, इस वास्ते लोच करने वाले को ये दो आदेश लेने चाहिये।

अमावसको ईशान कोणमें योगिनी रहती है। लोच करा चुके बाद लोच करने वाले के हाथ दबावे और स्थापनाचार्य के आगे इरियावही पडिक्कमे, खमा० देकर 'इच्छा० संदि० भग० ! चैत्यवंदन करूं ?' इच्छं, कहकर "जयउ सामिय" चैत्यवंदन तथा जंकिंचि० नमुत्थुणं० जावंति चेइयाइं० जावंत केवि साहू० नमोऽर्हत्० उवसग्ग हरं० तथा जय वीयराय०! कहकर गुरुके पास आकर मुहपत्ति पडिलेहकर दो वांदणे देवे और आगे लिखे मुजब सात खमासमणे देवे—

१– खमा० देकर कहे–'इच्छा० संदि० भग० ! लोच पवेउं ?' गुरु कहे– 'पवेयह'।

२– इच्छं इच्छामि खमा० देकर कहे– 'संदिसह किंभणामो ?' गुरु कहे– 'वंदित्ता पवेयह'।

३– इच्छं इच्छामि खमा० देकर कहे– 'केसा मे पज्जुवासिया' गुरु कहे 'दुक्करं कयं, इंगिणी साहिया' बाद 'इच्छामो अणुसट्ठिं' कहे।

४– खमा० देकर कहे– 'तुह्माणं पवेइयं संदिसह साहूणं पवेएमि' गुरु कहे– 'पवेयह'।

५– इच्छं इच्छामि खमा० देकर तीन नवकार गिणे।

६– खमा० देकर कहे– 'तुम्हाणं पवेइयं, साहूणं पवेइयं, संदिसह काउसग्गं करेमि' गुरु कहे– 'करेह'।

७– इच्छं इच्छामि खमा० देकर 'केसेसु पज्जुवासिज्जमाणेसु सम्मं जन्न अहियासिअं कुइअं कक्कराइअं छिअं, जंभाइअं तस्स ओहडावणिअं करेमि काउस्सग्गं' अन्नत्थ० कहकर "सागरवरगंभीरा" तक १ लोगस्स का काउस्सग्ग करे, पारकर प्रगट लोगस्स कहे, बाद गुरु को तथा सबी बडे साधुओं को वंदना करे।

अपने हाथ से ही यदि लोच करे? तो लोच कर चुके बाद इरियावही पडिक्कम कर "जयउ सामिय" चैत्यंवदन कहकर जंकिंचि० नमुत्थुणं० आदि कहते हुए जय वीयराय ०! तक कहे। बाद गुरु आदि सबी बडे साधुओंको वंदना करे, बाकी मुहपत्ति पडिलेहण तथा सात खमासमणे देने आदि क्रिया न करे॥

२२ पंचशक्रस्तव देव वंदन विधिः—

पहले दोनों गोडे भूमि उपर लगा कर बैठा हुआ योगमुद्रा (१) से नमुत्थुण (२) कहे; बाद इरियावही

(१)–दोनों खुणी पेटउपर लगाके अंगुलियों के बीचमें अंगुलियां डालकर दोनों हाथ जोडना और पद्म (कमलफूल) के आकार से हाथों को रखना उसका नाम योगमुद्रा है। (२) – चैत्यवंदन बृहद्भाष्य में लिखा है कि– "खमा० देकर 'इच्छा० संदि० भग० ! चैत्यवंदन करूं, ? इच्छं' कहकर चैत्यवंदन कहे बाद नमुत्थुणं कहे"।

पडिक्कमकर खमा० देकर ' इच्छा० संदि० भग० ! चैत्यवंदन करूं ?, इच्छं ' कहकर चैत्यवंदन कहे और जंकिंचि० तथा नमुत्थुणं० अरिहंत चेइयाणं० आदि कहकर पडिक्कमणे की तरह चार थुइसे देववंदन करे, फिर नमुथुणं० तथा अरिहंत चेइयाणं० आदि कहकर चार थुइसे देववंदन करे, बाद नमुत्थुणं० जावंति चेइयाइं (१) जावंत केविसाहू० नमोऽर्हत्० कहकर स्तवन कहे, बाद जय वीयराय० ! कहकर फिर नमुत्थुणं कहकर खमा० देकर अविधिआशातना खमावे ॥

२२ –मंडली–रचना–विधिः—

पूर्व या उत्तर दिशा के सामने मुख करके मंडलीबद्ध बैठकर पडिक्कमणा वगेरह करना चाहिये, मंडलीकी रचना श्रीवत्स के आकारकी होती है–

"आयरिया इह पुरओ, दो पच्छा तिन्नि तयणु दो तत्तो। तेहिं पि पुणो इक्को, नव गणमाणा इमा रयणा ॥ १ ॥

---

(१) "खमा० देकर जावंत केविसाहू० नमोऽर्हत्० कहकर स्तवन कहे, बाद फिर नमुत्थुणं आदि जय वीयराय ! तक कहे" यहभी चैत्यवंदन बृहद्भाष्य में लिखा है।

अर्थ—इस मंडली रचनामें आगे आचार्य बैठें, उनके पीछे दो जणे, दो के पीछे तीन जणे, तीनके पीछे दो जणे और दोके पीछे एक जणा बैठे, यह मंडली रचना नव साधुओं के समुदायकी है। सूत्रकी वाचना लेते समय १, सूत्रके अर्थकी वाचना लेते समय २, भोजन करते वखत ३, कालग्रहण लेने में ४, आवश्यक (पडिक्कमणा) करते समय ५, सज्झाय पट्ठवते या करते वखत ६, तथा संथारा पोरिसी भणानेके समय ७, इस रीतिसे मंडली- रचना करनी चाहिये। ॰॰॰॰॰

सूचनाः— पर्यंत आराधना विधि, महापारिट्ठावणिया विधि, अंतिम देववंदन विधि और श्रावक कर्तव्य इनका संग्रह "साधु साध्वी आराधना विधि तथा अंतक्रिया विधि" नामक प्रकरण अलग छपा है, उसको श्रीमती पुण्यश्रीजी स्मारक ग्रन्थमाला ठिः— इमली वाली जैन धर्मशाला- कुन्दीगर भैंरो जी की गली मुः— जयपुर से मंगवा लेना.

॥ इति साधु-साध्वी योग्य आवश्यकीय विधि संग्रहः समाप्तः ॥

# आवश्यकीय-विचार संग्रहः



१–काउस्सग्ग–दोष–विचार—

काउस्सग्ग के उगणीस (१९) दोष इस मुजब हैं–घोडेकी तरह आगे पीछे पैर रखकर खडा रहे वह 'घोटक' दोष १, पवन (वायरे)से हिलती हुइ लता (वेलडी) की तरह शरीर हिलावे वह 'लता' दोष २, थंभेके या भींतके सहारे से (ओठा लेकर) खडा रहे वह 'स्तंभ कुड्य' दोष ३, उपर छत वगैरह के मस्तक अडाकर खडा रहे वह 'माल' दोष ४, जैसे कपडे रहित शबरि (भीलडी) दोनों हाथों से अपने लज्जनीय अंगको ढांकती है वैसे गुह्य (नाभि से नीचेके) स्थान पर हाथ रखकर खडा रहे वह 'शबरि' दोष ५, कुलवान स्त्री की तरह मस्तक को अत्यंत नीचा नमा कर खडा रहे वह 'वधू' दोष (१) ६, दोनों पैर चौडे रखकर या तो भेले करके खडा रहे वह 'निगड' दोष ७, नाभिसे उपर और गोडों से नीचा चोल-



१—पगों के अंगूठे का अगला भाग देखसके वैसे नाक उपर नजर लगाकर काउस्सग्ग में खडा रहे।

पट्टा पहर कर खडा रहे वह 'लंबोत्तर' दोष ८, स्तनोंको चोलपट्टेसे ढांक दे. यानि स्तनों से उपर चोलपट्टा पहिरकर खडा रहे वह 'स्तन' दोष ९, गाडीकी ऊधीके मुताबिक पगकी दोनों एडियां मिलाकर अँगूठे जुदे जुदे रखकर अथवा दोनों अँगूठे मिलाकर एडियां जुदि जुदि रखकर खडा रहे वह 'शकटोर्ध्विका' दोष १०, साध्वीकी तरह दोनों खंधोंके उपर कपडा ओढकर खडा रहे वह 'संयति' दोष ११, लगामकी तरह ओघा आगे रखकर खडा रहे अथवा लगाम सहित घोडेकी तरह शिर (मस्तक) ऊंचा नीचा करे वह 'खलिन' दोष १२, कागडे की तरह आंख इधर उधर हिलावे वह 'वायस' दोष १३, जूं आदिके भयसे कोठके फलकी तरह गोल आकारसे शरीर के कपडे लपेट कर जंघा आदिके बीच में दबाकर खडा रहे वह 'कपित्थ' दोष १४, भूत लगे हुए मनुष्यकी तरह शिर घूमाता हुआ खडा रहे वह 'शीर्षोत्कंपित' दोष १५, दूसरे को किसी कामकी मना करनेके लिये मूंगेकी तरह 'हुं हुं' ऐसा शब्द करे वह 'मूक' दोष १६, लोगस्स अथवा नवकारकी गिणतीके लिये अंगुलि अथवा भ्रु (भोंपण) हिलावे वह 'अंगुलिका-भ्रु' दोष १७, भट्ठी उपर पकते हुए शराब की तरह 'बुड बुड' शब्द करे अथवा शराब पीये हुए मनुष्यकी तरह

इधर उधर घूमता हुआ खडा रहे वह 'वारुणी' दोष १८, नक्कार आदि चिंतवता हुआ बंदरकी तरह होठ फरकावे वह 'प्रेक्षा' दोष १९ है, इन उगणीस दोषों में से कोइभी दोष काउस्सग्ग में नहीं लगाना चाहिये ।

२—वांदणे देनेका विचार—

आसनके पिछले भाग पर खडे रहकर आधे नमे हुए 'इच्छामि खमासमणो वंदिउं जावणिज्जाए निसीहिआए अणुजाणह मे मिउग्गहं' इतना कहकर 'निसीहि' कहते हुए आसनके अगले भागमें आकर संडासे पूजता हुआ जीमणे पगतरफ ओघेकी दंडी रखकर खडे पगोंसे बैठे, बाद डावे गोडे ऊपर मुहपत्ति रखकर ओघेकी दशियों के उपर गुरुके दोनों चरणोंकी कल्पना करे, बादमें हाथ जोड कर 'अहो' का 'अ' धीरे से बोलते हुए जोड़े हुए दोनों हाथ ओघेकी दशिओं पर लगाकर जोरसे 'हो' बोलते हुए दोनों हाथ अपने ललाट (निलाड) के लगावे, यह एक आवर्त हुआ, इसी प्रकार दूसरे और तीसरे आवर्तमें भी 'काय' तथा 'काय' का 'का' धीरेसे बोलते हुए दोनों हाथ ओघेकी दशिओं पर लगाकर 'यं' तथा 'य' ऊंचे स्वरसे बोलते हुए अपने ललाट को लगावे, बाद हाथ जोड़े हुए गुरुके मुखपर नजर लगाकर 'खमणिज्जो भे किलामो

अप्पकिलंताणं बहुसुभेण भे दिवसो (१) वइक्कंतो' इतने तक कहे, बाद 'जत्ता भे' का 'ज' धीरे स्वरसे बोलते हुए दोनों हाथ ओघेकी दशिओं पर लगाकर अपने ललाट की तरफ हाथ लेजाते हुए बीचमें मध्यम (नहीं धीरा और नहीं ऊंचा, ऐसे) स्वरसे 'ता' बोलकर 'भे' ऊंचे स्वरसे बोलते हुए दोनों हाथ ललाटके लगावे, यह चौथा आवर्त हुआ, इसी तरह पांच में और छट्ठे आवर्त में भी 'जवणि' और 'जं च भे' का 'ज' तथा 'ज' धीरे स्वरसे बोलते हुए ओघेकी दशिओंके हाथ लगाकर अपने ललाट की तरफ हाथ लेजाते हुए बीचमें 'व' तथा 'च' मध्यम स्वरसे बोलकर 'णि' तथा 'भे' ऊंचे स्वरसे बोलते हुए दोनों हाथ अपने ललाटके लगावे, बाद 'खामेमि खमासमणो देवसियं (२) वइक्कमं' कहकर खडा होजावे और आसनके पिछली तरफ जाकर खडा हुआही 'अवस्सियाए पडिक्कमामि खमासमणाणं देवसिआए (३) आसायणाए' से लगाकर 'वोसिरामि' तक संपूर्ण सूत्र कहे। फिर दूसरी वार 'इच्छामि खमा-

(१)—राइमें 'राइवइक्कंता' पक्खीमें 'पक्खो वइक्कंतो' 'चौमासीमें चोमासी वइक्कंता' संवच्छरीमें 'संवच्छरो वइक्कंतो' कहे।
(२)—राइमें- 'राइयं' पक्खीमें 'पक्खियं' चौमासी में 'चोमासीयं' और संवच्छरीमें 'संवच्छेरीयं' कहना।
(३)—राइमें 'राइयाए' पक्खीमें 'पक्खियाए' चौमासीमें 'चोमासियाए' और संवच्छरीमें 'संवच्छरियाए' कहना।

समणो वंदिउं जावणिज्जाए निसीहिआए अणुजाणह मे मिउग्गहं' तक कहते हुए आसन के आगेकी तरफ आकर 'निसीहि' बोलते हुए संडासे पूंज कर बैठके पहलेकी तरह ही सब विधि करते हुए संपूर्ण सूत्र कहे, परंतु खड़े होकर आसनके पिछली तरफ न जावे, उसी जगह खडा रहे और 'आवस्सियाए' यह पद न कहे।

३—छम्मासी तप चिंतन–विचार—

काउस्सग में रहा हुआ विचार करे कि–जैसे भगवान् श्रीमहावीर स्वामीने छ महीने के उपवास किये थे वैसे हे जीव ! तूं भी क्या करसकता है ?, नहीं, यदि पूरे छ महीने के उपवास नहीं कर सकता है तो क्या एक दिन कम छ महीने करसकता है ?, नहीं, इसी तरह २ दिन कम ३ दिन कम यावत् २९ दिन कम छ महीने कर सकता है ?, नहीं, यदि इतने दिनतक उपवास नहीं कर सकता है तो क्या पांच महीने करसकता है ?, नहीं, इसी तरह अपने जीवको पूछते जाना और जो न करसके उसका अपने आप मनही से मना करते जाना, ऐसे एक एक दिन कमती करते हुए ४ महीने, ३ महीने, २ महीने, यावत् एक महीने तक विचार करलेना, वाद एक महीने में भी एक एक दिन कमती करते हुए १३ दिन कमती करदेना अर्थात्

अपने आत्माको पूछे कि– १३ दिन कम एक महीना यानि १७ उपवास तू करसकता है?, नहीं, यदि इतना भी नहीं कर सकता है तो क्या चौतीस भक्त ( १६ उपवास ) करसकता है?, नहीं, इसी प्रकार बत्तीस भक्त ( १५ उ० ), तीस भक्त ( १४ उ० ), अट्ठाइस भक्त ( १३ उ० ), छव्वीस भक्त ( १२ उ० ), चौवीस भक्त ( ११ उ० ), बाईस भक्त ( १० उ० ), वीस भक्त ( ९ उ० ), अट्ठारे भक्त–अट्ठाही ( ८ उ० ), सोले भक्त ( ७ उ० ), चौदह भक्त ( ६ उ० ), बारे भक्त ( ५ उ० ), दशम भक्त ( ४ उ० ), अट्ठम ( ३ उ० ) छट्ठ ( २ उ० ), चउत्थ भक्त ( १ उ० ), आयंबिल–निवी–एकलठाणा–एकासणा–बियासणा–अवऽड्ढ–पुरिमऽड्ढ –साढपोरिसी–पोरिसी–नमुक्कारसहि करसकता है?, इसी तरह अपने जीवको पूछकर शक्ति मुजब जो पच्चक्खाण करना हो वह मनमें धारकर काउस्सग्ग पारलेवे।

इस छम्मासी तपचिंतनके विचारमें यह खयाल रखना कि–जो पच्चक्खाण अपने से न बन सके उसके लिये तो यह उत्तर विचारना कि–" यह पच्चक्खाण मेरेसे नहीं बन सकता "। और जो पच्चक्खाण कर तो सकता है परन्तु उस दिन वह पच्चक्खाण करनेका भाव न हो तो ऐसा विचारना कि–" यह पच्चक्खाण

कर तो सकता हूं परन्तु आज भाव नहीं है"। और जो करने की इच्छा हो उसके वास्ते यह विचारना कि—"अमुक पच्चक्खाण करने की मेरी इच्छा है"।

४—सिज्जातर-विचार—

साधु या साध्वी जिस मकानमें उतरे उस मकानका स्वामी सिज्जातर कहाता है, घर धणीने यदि किसी दूसरेको भाडे देदिया हो अथवा किसी कारणसे दूसरेके नामपर चढा दिया हो तो भाडे वालेका अथवा जिसके नामपर चढाया हो उसका घर सिज्जातर करना चाहिये। रातमें संथारा पोरिसी भणाकर निद्रा (उँघ) लेनेके वाद तथा राइ पडिक्कमणा करनेके वाद सिज्जातर होता है सो उस मकानको छोडकर जिस वक्त विहार करे? दूसरे दिनके उस वक्त तक चारों प्रकारका आहार ओघा—चद्दरादिक कपडे—पात्रे—कंवल आदि चीजें सिज्जातर के घरसे न लेनी, परन्तु राख-कुंडी-घास-पाट पाटले अथवा लेप करने की कोइ चीज चाहिये तो सिज्जातरके घरसे भी ले सकते हैं।

यदि एक मकानमें निद्रा लेवे और राइ पडिक्कमणा किसी दूसरे मकानमें जाकर करे? तो दोनों

मकान वाले सिज्जातर होते हैं। एक समुदाय के ही साधु या साध्वी अधिकहों और मकान उतरनेका छोटाहो जिस से दो चार मकानों में जुदे जुदे ठहरे हों तो गुरु या गुरुणीने जिसमें निद्रा ली हो तथा राइ पडिक्कमणा किया हो उसी मकानका मालिक सिज्जातर होता है अन्य नहीं होता। यदि कोइ भूलसे सिज्जातरके घरका आहार पाणी आदि लाकर खावे पीवे अथवा वापरे तो उसको एक (१) उपवास की आलोयणा आवें।

### ९—आहार-दोष-विचार—

गृहस्थ के घर गौचरी लेते हुए ४२ बेतालीस दोष और उपासरे में आकर आहार करते हुए मंडली के पांच दोष सब मिलकर ४७ दोष साधु साध्वियों को त्यागने चाहियें, वे इस मुजब हैं—

"सोलस उग्गम दोसा, सोलस उप्पायणाए दोसा य। दस एसणाए दोसा, गासेसण मिलिय सगयाला १"

अर्थ— उद्गमनके १६ दोष जो कि आहार (रसोइ) बनाते हुए केवल गृहस्थोंसेही लगते हैं, उत्पा-दन के १६ दोष. जो गौचरी जाते हुए साधु-साध्वियोंसे ही लगते हैं, ग्रहणषैणा नाम ग्रहण करते

(१) "सिज्जातरपिंडे आं० मयंतरे पु०" विधिप्रपा। "शय्यातरीयापिंडस्य खादने धर्मं (उप०) मादिशेत्" आचार दिनकर पत्र २५२।

( वहोरते ) हुए आहारके शुद्धताकी तलाशी करना उसके १० दोष, जो गृहस्थ तथा साधु. दोनोंसे लगतेहैं, और ग्रासैषणा ( मंडली ) के ५ दोष, जो आहार–पाणी करते समय लगतेहैं, इस प्रकार सब मिलकर ४७ दोप आहार संबंधी होतेहैं। इनमेंसे पहले उद्‌गम के १६ दोष बतातेहैं—

"आहाकम्मुद्देसिय, पूइंकम्मे य मीसजाए य । ठवणा पाहुडियाए, पाओयर कीअ पामिच्चे ॥ २ ॥"

"परिअट्टिए अभिहडु,-ब्भिन्ने मालोहडे य अच्छिज्जे । अणिसिट्ठंज्झोयए, सोलसपिंडुग्गमे दोसा ॥ ३ ॥"

अर्थः— साधु या साध्वी के वास्ते सचित्त वस्तुको अचित्त करे, अथवा अचित्त वस्तुको साधुके निमित्त रांधकर तय्यार करना वह 'आधाकर्म' दोष १, गृहस्थने अपने वास्ते बनाए हुए आहारको साधु के वास्ते दही–गुड ( गोल–सक्कर ) आदिके मिलानसे अथवा फिरसे दूसरी वार छमका–वघार आदि देकर स्वादिष्ट वनाना वह 'उद्देशिक' दोष २, आधाकर्म आदि दोष रहित शुद्धमान आहारमें किंचित् मात्रभी आधाकर्मी आहार मिलाकर वहरावे, अथवा शुद्धमान आहार भी आधाकर्मी आहारसे खरडी हुई

कुछि आदिसे वहरावे वह 'पूतिकर्म' दोष ३, शुरुसे ही साधु और गृहस्थ दोनोंके वास्ते जो आहार बनावे वह 'मिश्रजात' दोष ४, साधुको वहराने की अभिलाषासे जो आहार अपने बरतनमेंसे थोडी या ज्यादा देरतक जुदा स्थापन करके रखे वह 'स्थापना' दोष ५, अपने पुत्रादिकके विवाह आदिमें बने हुए उत्तम आहारादिक साधुको बहरानेसे विशेष लाभ होनेकी अभिलाषासे विवाह आदि उत्सव आगे पीछे करे, अर्थात् गाममें जिस समय साधुका योग होवे उस समय विवाह आदि करे और उस विवाह आदि उत्सव संबंधी आहारादि साधुको बहरावे वह 'प्राभृतिका' दोष ६, अंधेरे में रही हुई वस्तु दीवे आदिसे शोधकर लाके बहरावे, अथवा अंधेरेमें साधु बहरते नहींहैं इससे प्रकाश होनेके वास्ते भींत तोडाकर बारी वगैरह करावे, अथवा अंधेरे में बनाया हुआ आहार साधुको बहरानेके वास्ते प्रकाशमें लाकर रखे वह 'प्रादुष्करण' दोष ७, साधुके वास्ते वेचाती लाकर बहरावे वह 'क्रीत' दोष ८, साधु के वास्ते उधारा लाकर बहरावे वह 'प्रामित्य' दोष ९, अपनी वस्तु दूसरेको देकर बदलेमें दूसरेकी वस्तु लाकर साधुको वहरावे वह 'परावर्तित' दोष १०, अपने घरसे अथवा अन्य गामसे साधुके सामने

लाकर वहरावे वह ‘ अभ्याहृत ’ दोष ११, घृतादिकके कूडले आदिके मुखपर लगी हुई मट्टी वगैरह उखेड कर वहरावे, अथवा जो हमेशां नहीं खोले जाते वैसे मजबूत बंध किये हुए कमाड खोलकर वहरावे वह ‘ उद्भिन्न ’ दोष १२, जिसके पगाथिये न हों वैसी मेडी उपरसे उतार कर वहरावे, अथवा भूमिघरमें से निकाल कर और दोनों एडियां ऊंची करके अगूठों पर खडे रहकर अथवा पाटला वगैरह लगाकर जिस मेंसे चीज उतारसके वैसे शिक्के उपरसे उतार कर अथवा बडी पेटी तथा कोठे आदिमेंसे बाहर निकाल कर और जहां पर नजर न पहुंचे तथा जहां रही हुई चीज भी बडी मुश्किलसे लेसके वैसे ऊंचे आले अथवा वारीमेंसे लेकर वहरावे वह ‘ मालापहृत ’ दोष १३, मालिककी इच्छा बिना दूसरा ( गाम आदिका स्वामी–घरका मालिक तथा चोर आदि ) कोई जबरदास्तिसे खोसकर वहरावे वह ‘ आच्छेद्य ’ दोष १४, जिसके बहुत मालिक हों अथवा एक मालिकने अपने बहुत नौकर–चाकरोंके वास्ते खेत आदिमें जो आहार भेजा हो अथवा जो हाथीके लिये बनाया हो वैसा आहार सब मालिकोंकी इच्छा बिना और उनकी गेर हाजरीमें वैसेही सब नोकर चाकरोंकी तथा महावत और हाथीके मालिक राजा आदिकी

रजा बिना यदि कोई अकेला अथवा अन्य आदमी साधुको वहरावे तो वह 'आनिसृष्ट' दोष १५, अपने घर निमित्त रसोई करना शुरु कर देनेके बाद गाममें साधुओंके आनेकी खबर मिलने पर अपने वास्ते रंधाते हुए अन्नमें साधुके निमित्तसे दूसरा अन्न मिला कर अधिक रसोई करे वह 'अध्यवपूरक' दोष १६, ये उद्गमके १६ दोष हैं, जो कि आहार बनाते हुए गृहस्थोंसे ही लगते हैं, इन से बचनेके वास्ते गोचरी जाने वाले साधु-साध्विओंको चाहिये कि-वे आहार लेते समय पूरी सावधानी रखें, गृहस्थोंके इंगित, आकार तथा चेष्टा वगैरहसे जिस आहारमें किसीभी दोषकी संभावना हो वह आहार न लेवें ॥

अब केवल साधुसे लगने वाले उत्पादनाके १६ दोष बताते हैं:—

"धाई दूइ निमित्ते, आजीव वणीवगे तिगिच्छा य। कोहे माणे माया, लोभे य हवंति दस एए ॥ ४॥"

"पुव्विं पच्छा संथव, विज्जा मंते य चूण्ण जोगे य। उप्पायणाइ दोसा, सोलसमे मूलकम्मे य ॥ ५॥"

अर्थः— बालकको धवाने (धवराने) वाली, स्नानादि कराने वाली, अलंकार (दागिना) पहराने वाली, रमाने वाली और उपाडने (तेडने) वाली ये पांच प्रकार की धात्री (धामाता) कहातीहैं, इनमें

से कोइभी काम खुद करके अथवा दूसरेसे कराके गृहस्थको खुश करता हुआ गौचरी लेवे वह 'धात्रीपिंड' दोष १, एक दूसरेकी कही हुई वात एक दूसरेके पास जाकर परस्परमें कहने वाली दूती कहातीहै, ऐसे दूतीपणा करके जो गौचरी लेवे वह 'दूतीपिंड' दोष २, शुभ अशुभ चेष्टा तथा ज्योतिष आदि आठ प्रकारके निमित्तसे भूत–भविष्यत्–वर्तमान कालमें होने वाले सुख–दुःख–लाभ–अलाभ–जीवित–मृत्यु आदि बताना वह निमित्त कहाता है, इस तरह करके जो गौचरी लेवे वह 'निमित्तपिंड' दोष ३, साधु साध्वी गृहस्थके जाति–कुल–गण–(१) कला और व्यापार की प्रशंसा करते हुए मोगम पणेसे अपनेको उस गृहस्थके तुल्य जाति कुलादि वाला बताकर, अथवा 'मैं अमुक जाति या कुलका हूं' ऐसे साफ साफ कहकर जो गौचरी लेवे वह 'आजीवपिंड' दोष ४, ब्राह्मण आदिके भक्तोंके आगे उनके माने हुए गुरु ब्राह्मण आदिकी प्रशंसा करके और 'मैं भी उनका ही भक्त हूं' ऐसा बताकर जो गौचरी लेवे वह 'वनीपक पिंड' दोष ५, खुद अपने आप किसी रोगी को दवाई देकर, अथवा दूसरेसे दिलाकर अथवा

(१) "मल्लसारस्वतादिर्गणो लोक प्रतीतः" इति पिंडविशुद्ध्यवचूरिः।

दवाई या वैद्यक बताकर जो गौचरी लेवे वह 'चिकित्सा पिंड' दोष ६, आहार न मिलनेसे क्रोधमें आकर प्रयुक्त किये हुए मारण–उच्चाटन आदि विद्या चमत्कारको देखाकर अथवा साप देना आदिसे डरे हुए गृहस्थसे जो आहार लेवे वह 'क्रोधपिंड' दोष ७, दूसरे साधुओंके चढानेसे अथवा अपमान करनेसे या अपनी लब्धिकी प्रशंसा सुनकर अभिमानमें आया हुआ 'तुम देखो तो सही मैं अमुकके घरसे अमुक आहार अभी लाकर तुमको देता हूं' इस तरह प्रतिज्ञा पूर्वक बोलता हुआ गृहस्थके घर जाकर अनेक तरहके चाटु वचनों से उस गृहस्थको अभिमानमें चढाकर, अथवा धमकाकर फैल फितूर करके, स्त्री आदि शेष परिवारवालों की इच्छा विना घरके मालिकसे जो गौचरी लेवे वह 'मानपिंड' दोष ८, माया (कपट) से नवे नवे वेष करके और नवी नवी भाषा बोलनेसे गृहस्थको खुश करके, अथवा विद्याके जोरसे जुदे जुदे रूप बना कर जो आहार लेवे वह 'मायापिंड' दोष ९, अधिक लोभसे बहुत घरोंमें फिर फिरकर अच्छा स्वादिष्ट आहार लावे अथवा गौचरी फिरते हुए किसीके घरपर अच्छा आहार मिलने पर बहुत ज्यादा लेलेवे वह 'लोभ पिंड' दोष १०, आहार लेनेके पहले देने वालेकी प्रशंसा करे वह 'पूर्वसंस्तव' दोष और

आहार लेनेके पीछे देने वालेकी प्रशंसा करे वह ' पश्चात्संस्तव ' दोष कहाता है, अथवा देने वालेकी और अपनी अवस्था मुजब उसके साथ अपना संबंध घड़ लेवे, जैसे कि–देने वाले स्त्री या पुरुष की अवस्था अपनेसे अधिक होवे तो तुम्हारे जैसे मेरे माता या पिता थे, इसी तरह यदि समान अवस्था हो तो बहिन या भाई का और यदि छोटी अवस्था हो तो पुत्री या पुत्र का संबंध कह बतावे वह ' पूर्वसंस्तव ' दोष, और इसी मुजब अपने से, वड़े (मोटे) के साथ जो सासु या ससुरे आदिका संबंध कहे वह ' पश्चात्संस्तव ' दोष कहाता है ११, गृहस्थ को विद्या (१) अथवा मंत्रसे (२) मंत्रित करदेवे बाद उसके पाससे गौचरी लेवे अथवा विद्या तथा मंत्रके चमत्कार बताकर जो गौचरी लेवे वह अनुक्रमसे ' विद्यापिंड ' दोष १२, और ' मंत्रपिंड ' दोष कहाताहै १३, अदृश्य होना आदि जिससे होसके वैसा चूर्ण (अंजन–सुरमा) आदि अपने नेत्रोंमें आंज कर लोगोंको खुश करके, अथवा ऐसा चूर्ण बनानेकी रीति दूसरोंको बता

(१)--जिसकी अधिष्ठायिका देवी हो और जाप होम आदि क्रिया करनेसे सिद्ध होवे वह विद्या कहाताहै । (२)–जिसके अधिष्ठायक पुरुष रूपवाले देवता हो और जाप होम आदि क्रिया किये विना पाठ मात्रसे जो सिद्ध होवे वह मंत्र कहाता है ।

कर जो गौचरी लेवे वह ' चूर्ण पिंड ' दोष १४, दो चार अथवा दश वीस चीजें भेली मिला कर सौभाग्य दौर्भाग्य आदि करने वाला पग आदिमें लगानेका लेप आदि बनाना उसको योग कहते हैं, ऐसी योगवाली चीजों का लेप पग आदिके करके जमीन की तरह पानी उपर चलना आदि चमत्कार बताकर अथवा ' अमुक अमुक चीजें भेली करके पानी आदिके साथ खाने–पीने से अमुक नफा या नुकसान होता हैं ' इत्यादि बताके गौचरी लेवे वह ' योग पिंड ' दोष १५, विद्या–मंत्र तथा औषधी आदिके बलसे गर्भधारण–गर्भपात अथवा गर्भस्तंभन करके नपुंसक को पुरुषादिक और पुरुष आदिक को नपुंसक आदि बनाके जो गौचरी लेवे वह ' मूल कर्म पिंड ' दोष १६, ये १६ दोष उत्पादना के और पहले कहे हुए उद्गम के १६ दोष मिला कर ३२ दोष गवेषण एषणा के नाम से कहाते हैं, ' गौचरीमें ही ये दोष टालने के हैं ' ऐसा नहीं है, किन्तु कपड़े पात्रे आदिमें भी टालने चाहिये ।

अब साधु और गृहस्थ दोनोंसे लगने वाले ग्रहण एषणाके १० दोष बताते हैं:—

" संकिअ मक्खिय निक्खित्त,-पिहिय साहरिय दायगुमीसे । अपरिणय लित्त छड्डिय एसण दोसा दस हवंति ६ "

अर्थ— गृहस्थके घरपर रसोइ आदि अधिक देखकर उस आहारमें आधाकर्म—उद्देशिक आदि किसी दोपकी शंका होने परभी पूछ ताछ करके शुद्धताका निश्चय किये विना वहरलेवे, इसीतरह उपासरेमें आये बाद आहार करते समय दूसरे साधुके गौचरीमें आयाहुआ अपने समान आहार देखकर दिलमें आधाकर्म आदि दोपकी शंका होते हुएभी निश्चय किये विना जो आहार खावे वह 'शंकित' दोष १, जो बरतन अथवा कुर्छी आदि सूखी अथवा भींजीहुई मट्टीसे खरडे हुए हो तथा जिसमें सचित्त पाणीके छांटे लगे हो तथा जो सचित्त पाणीसे भींजे हुए हो और जिसमें कापकूप किये हुए आंबे आदि वनस्पतिके छोटे छोटे टुकडे लगे हों वैसे बरतन वा कुर्छी या हाथोंसे गृहस्थ वहरावे और साधु लेवे वह 'मृक्षित' दोष कहाताहै, और वहरानेके पहले हाथ तथा बरतन धोकर अथवा मांजकर वहरावे वह 'पूर्वकर्म' दोष कहाताहै, इसीतरह वहरानेके पीछे वहराने वाला अपने हाथ तथा जिससे वहराया हो वह बरतन धोवे या मांजे वह 'पश्चात्कर्म' दोष कहाताहै, येभी दोनों दोष 'मृक्षित' दोषमेंही गिणे जातेहैं २, जो आहार सचित्त मट्टी—पाणी—अग्नि तथा वनस्पतिके उपर पडा हो, अथवा आहारवाला बरतन ( कटोरदान आदि ). उपर रही हुई सचित्त मट्टी आदि चीजोंपर

पडा हो, तथा जो पापड आदि पवनसे उडते हुए आकाशमें अधर रहे हो, अथवा जो आहार पवनसे भरीहुई मशक ( दीवडी ) आदिके उपर पडा हो और जो आहार बैल ( बलद ) आदि चलने फिरनेवाले जानवरोंकी पीठपर लदा ( रखा ) हुआ हो वैसा आहार लेवे वह ' निक्षिप्त ' दोष ३, कटोरी ( वाटकी ) आदि जिससे वहरानेका विचार हो उसमें पहलेका जो कोई सचित्त—अचित्त या मिश्र अन्नादि जो पडा हो उसको दूसरे किसी सचित्तादिके भेला डालकर उसी बरतनसे गृहस्थ वहरावे और साधु लेवे वह ' संहृत ' दोष ४, वहरानेवाला स्त्री या पुरुष जो ६०—७० वर्षसे अधिक वृद्ध उमरका होजानेसे कमजोरीके कारण आहारका बरतन आदि हाथमें अच्छीतरह पकड नहीं सकता हो और जिसके हाथमेंसे चीज पडजाती हो १, जो घरका मालिक न हो यानी अतिवृद्ध होजानेके कारण घरमें देने लेनेका जिसको अधिकार न हो २, जो नपुंसक हो ३, जिसका शरीर थर थर कांपता हो ४, जिसको बुखार ( ताव ) चढा हो ५, जो अंधा हो ६, जो आठवर्षसे कम उमरका बालक हो ७, जो मदिरा—भांग—गांजा आदिके नशेमें बेभान हो ८, जो पागल हो ९, जिसको भूत वगैरह लगा हो १०, जिसके हाथ अथवा पग कटे हुए हो ११, जिसके पगोंमें लकडीकी पावडियां पहरी हुई हो १२, जिसके

गलत्कुष्ट ( झरता हुआ कोढ ) हो १३, जिसके हाथपगोंमें बेडियां पहराई हुई हो १४, जो उखलमें धान्या-
दिको मुशलसे कूटती हो १५, घट्टीसे गहुं आदि अथवा शिला उपर कोई सचित्त वस्तु पीसती हो अथवा दल-
ती हो १६, चणें आदि भूंजती ( सेकती ) हो १७, अराटिया कातती हो १८, चरखीसे रू पीलती हो १९,
हाथोंसे रू छूटा छूटा करती हो २०, रू पींजती हो २१, विलोवणा ( जलका ) करती हो २२, भोजन करती
हो २३, जिसके आठ महीनेसे (१) अधिक दिनका गर्भ हो २४, जो आहार नहीं खानेवाले बिल्कुल छोटे बाल-
कको उठाये हुए हो अथवा बच्चेको स्तनपान कराती ( धवराती ) हो २५, जिसके हाथमें सचित्त लूण अथवा
मट्टी—पाणी—अग्नि—पवनसे भरीहुई मशक ( दीवडी )—वनस्पति तथा चलता फिरता जानवर हो अथवा फूलोंकी
माला वगेरह पहरे हुए हो २६, जो छ कायका विनाश करती हो २७, ऐसे ऐसे मनुष्योंसे जो आहार लेवे
वह ' दायक ' दोष ६, देनेकी चीज थोडी होनेके कारण लज्जासे अथवा जुदी जुदी वहरानेमें देर लगेगी इस-

( १ )—आठ महिनेसे अधिक दिनके गर्भवालीभी साधुके निमित्त उठना वैठना या नीचा नमना आदि परिश्रम न करती हुई जैसे जिस जगह वैठीहो वैसे उसी जगह वैठी हुई यदि वहरावे तो वहरना कल्पताहै, अन्यथा नहीं।

वास्ते सब चीजें एक साथ वहरादूं इस उत्कंठासे अथवा इनको सचित्त भक्षणका दोष लगाउं ऐसी द्वेष बुद्धिसे अथवा विना खयालसे कल्पनीय और अकल्पनीय वस्तुओंको भेल सेल करके जो आहार गृहस्थ वहरावे और ऐसा भेल सेलवाला आहार साधु लेवे वह 'उन्मिश्र' दोष ७, जो फल–रस आदि अचित्त न हुए हों अथवा जिसके अनेक मालिक हो उनमेंसे एक दो के परिणाम वहरानेके हुए हों लेकिन सबके परिणाम वहरानेके नहीं होवे तोभी उन सबके सामने वहरानेके परिणाम वाले वहरावे, अथवा जो दो चार साधु साथमें गौचरी गये हो उनके सबके मनमें 'ये फलादिक अचित्त होगयेहैं' ऐसा जचे विना जो फल–रस आदि लेवे वह 'अपरिणत' दोष ८, साधुके वास्ते दूध–दही–घी–शाक आदिमें हाथ तथा बरतन खरडे तथा शाक आदिका बरतन बिल्कुल खाली करके सब वस्तु साधुको वहरा देवे और साधु वहरलेवे वह 'लिप्त' दोष ९, घी–दूध–दही आदिके छांटे डालते हुए अथवा कोईभी आहार भूमि उर गिराते हुए वहरावे और साधु लेवे वह 'छर्दित' दोष १०, इसतरह ये दश दोष ग्रहणएषणाके होतेहैं, यानि साधुके वहरते हुए और गृहस्थके वहाराते हुए ये १० दोष लगते हैं।

अब ग्रासैषणा ( मंडली ) के पांच दोष. जो कि आहार–पाणी करते समय लगतेहैं. वे बतातेहैं—

" संजोयणाऽपमाणे, इंगाले धूमाऽकारणे पढमा। वसहि बहिरंतरे वा, रसहेऊ दव्व संजोगा ॥ १ ॥"

अर्थः—उपासरेके बाहर, यानि गृहस्थके घरपर वहरते समय अथवा उपासरेमें आये बाद आहार–पाणी करते सयम अच्छा स्वाद बनानेके वास्ते एक वस्तुमें दूसरी वस्तु मिलावे वह पहला ' संयोजना ' दोष १, जितना आहार करनेपर मन–वचन–कायासे आलस आदि प्रमाद रहित स्वाध्याय–ध्यान–तप–संजमादिक की आराधना सुखसे हो सके उतना आहार साधु-साध्विओंको करना चाहिये, इससे अधिक आहार करे वह 'अप्रमाण' दोष २, रागरूपी अग्नि चारित्ररूपी बावनाचंदनको बालकर अंगारे (कोयले) के समान करदेताहै, वास्ते आहार–पाणी करते हुए अच्छे स्वादिष्ट आहारकी अथवा वैसा अच्छा आहार देनेवालेकी प्रशंसा करे वह ' अंगार ' दोष ३, जैसे अच्छा मकान धूंएसे मैला होजाताहै वैसेही द्वेषरूप धूंएसे चारित्ररूप सुंदर मकान मैला होजाताहै, वास्ते आहार–पाणी करते हुए स्वादरहित–लूखे–सूखे खराब आहार की अथवा वैसा आहार

देनेवालेकी निंदा करे वह 'धूम्र' दोष ४, विना कारण (१) आहार–पाणी करे वह 'अकारण' दोष ५, ये मंडलीके पांच दोषहैं, इनको टालकर अच्छी क्रियामें वर्तनेवाले साधु–साध्विओंको आहार करना चाहिये।

### ६—मुहपत्ति–पडिलेहण–विचार—

उत्कटिक आसन ( खडे पगों ) से बैठकर मुहपत्ति खुल्ली करके " सूत्र अर्थ साचो सद्दहुं १ " ऐसा बोलता हुआ अपने सामनेका पसवाडा देखे १, बाद मुहपत्ति पलटके " सम्यक्त्वमोहनीय–मिथ्यात्वमोहनीय–मिश्रमोहनीय परिहरुं ३-४ " ऐसा बोलताहुआ दूसरा पसवाडा देखकर तीन पुरिम करे, यानि मुहपत्तिको तीन वेर

(१)— भूख मिटानेके वास्ते १, आचार्य–उपाध्याय–बालक–वृद्ध–तपस्वी–बीमार आदिकी वेयावच्च ( सेवा-भक्ति ) करनेके लिये २ इरियासमितिकी शुद्धिके वास्ते ३, संजम पालनेके वास्ते ४, जीवितव्य ( आयुष ) की रक्षाके वास्ते ५, सूत्र तथा अर्थ चिंतनरूप धर्मध्यानको स्थिर करनेके लिये ६, इन छः कारणोंसे साधु-साध्वी आहार-पाणी करें। इसी तरह आहार न करनेकेभी छः कारणहैं, वे इस मुजबहैं– बुखार ( ताव ) आदि कोईभी रोग होने पर १, देवता–मनुष्य तथा तिर्यंचोंके किये हुए उपसर्ग होने पर २, भूख सहन करनेके वास्ते ३ विषय विकारको दवाकर ब्रह्मचर्य ( शीलव्रत ) की रक्षाके लिये ४, वर्षा वरसती हो, धूंअर पडती हो, रस्तेमें देडके अलसिये आदि त्रस जीव अधिक उत्पन्न हुए हों तो उनकी विराधना न होनेके वास्ते ५, आयुषका अंतिम समय नजीक मालूम होनेपर अनशन आदि करनेके लिये ६ आहार पाणी न करें।

उंची नीची करके खंखेरे ३—४, फिर दूसरी वेर पलटके " कामराग—स्नेहराग—दृष्टिराग परिहरुं ३-७," ऐसा बोलता हुआ उस पसवाडेको देखकर तीन पुरिम करे ३—७, बाद मुहपत्ति दुप्पट करके दो अथवा तीन वधूटक करके ( सल पाडके ) जीमणे हाथकी अंगुलियोंमें पकडकर " सुदेव—सुगुरु—सुधर्म आदरुं ३—१० " बोलते हुए दोनों जंघाओंके वीचमें लंवा किये हुए डावे हाथकी हथेली उपर तीन अक्खोडे (१) करके ३—१० " कुदेव—कुगुरु—कुधर्म परिहरुं ३—१३ " कहते हुए तीन पक्खोडे (२) करे ३—१३, फिर " ज्ञान—दर्शन—चारित्र आदरुं ३—१६ " कहते हुए तीन अक्खोडे (३) करके " ज्ञानविराधना—दर्शनविराधना—चारित्रविराधना परिहरुं ३—१९ " बोलते हुए तीन पक्खोडे करे, इसी तरह तीसरी वारभी " मनोगुप्ति—वचनगुप्ति—

(१)—हथेलीके मुहपत्तिका स्पर्श न होवे उस तरह ऊंची नीची खंखेरते हुए अंगुलियोंकी तरफसे पंजेकी तरफ मुहपत्ति लेजाना उसको 'अक्खोडे' कहतेहैं। (२)—हथेलीके मुहपत्तिका स्पर्श होवे वैसे पूंजते हुए पंजेकी तरफसे अंगुलियोंकी तरफ मुहपत्ति लेजाना, उसको पक्खोडे' कहतेहैं। (३)—डावे हाथकी अंगुलियोंमें जीमणे हाथकी तरफ पकडी हुई मुहपत्तिसे दोनों जंघाओंके वीचमें लंबे किये हुए जीमणे हाथकी हथेलीमें " ज्ञानविराधना " आदि ९ बोल बोलते हुए ६ पक्खोडे और तीन अक्खोडे करने, ऐसा पांच पडिक्कमणेकी पुस्तकमें तथा रत्नसागर आदिमें लिखाहै, परंतु प्रवचनसारोद्धारकी टीका तथा महोपाध्याय-श्रीमत्क्षमाकल्याणजी गणि रचित 'साधुविधिप्रकाश' आदिमें नव अक्खोडे और नव पक्खोडे एकली डावी हथेली परही करनेका लिखाहै इस वास्ते हमनेभी मुख्यपणेसे वह ही बात लिखीहै।

कायगुप्ति आदरुं ३–२२ ” कहते हुए तीन अक्खोडे करके “ मनोदंड–वचनदंड–कायदंड परिहरुं ३–२५ ” कहते हुए तीन पक्खोडे करे । इसतरह तीन वार तीन तीन ( ३–३ ) करनेपर नव तो अक्खोडे और नव पक्खोडे छ पुरिम तथा एक देखनेरूप दृष्टिपडिलेहण. इन सबको मिलाने पर २५ बोल सहित २५ पडिलेहण मुहपत्तिकी (१) होतीहैं । बाद पहले लिखे मुजबही वधूटक करके जीमणे हाथमें रखी हुई मुहपत्तिसे “(२) हास्य-रति-अरति परिहरुं ३ ” बोलते हुए डाबी भुजा ( खंधेसे कुणीतक ) के बीचमें-जीमणी बाजु तथा डाबी बाजु प्रमार्जन करे, बाद “ भय–शोक–दुगंछा परिहरुं ३–६ ” कहते हुए उसी तरह डाबे हाथमें रखी हुइ मुहपत्तिसे जीमणी भुजाके बीचमें–डाबी बाजु और जीमणी बाजु प्रमार्जन करे । बाद मुहपत्तिके दोनों छेडे दोनों हाथोंसे पकडकर “ कृष्णलेश्या–नीललेश्या–कापोतलेश्या परिहरुं ३–९ ” कहते हुए ललाटके तथा “ ऋद्धिगारव–रसगारव–सातागारव परिहरुं ३–१२ ” बोलते हुए मुखके और “ मायाशल्य–नियाणा-

(१)—कपडोंकीभी येही पच्चीस ( २५ ) पडिलेहणहैं, यानि मुहपत्तिकी तरहही पच्चीस ( २५ ) बोल बोलते हुए कपडेभी पडिलेहणे चाहियें । (२)–प्रतिक्रणकी पुस्तकोंमें 'कृष्ण लेश्या' आदि बोल यद्यपि पहले लिखेहैं, परंतु साधुविधि प्रकाश–प्रवचनसारोद्धारकी टीका'–मुहपत्ति पडिलेहणकी सज्झाय तथा स्तवनादिमें 'हास्य' आदि बोल पहले होनेसे हमनेभी इसी तरह लिखेहैं ।

शल्य–मिच्छादंसण शल्य परिहरुं ३–१५ ” बोलते हुए हृदय ( छाती ) के बीचमें जीमणी वाजु तथा डावी
वाजु प्रमार्जन करे, बाद जीमणे हाथमें मुहपत्ति लेकर “ क्रोध–मान परिहरुं २–१७ ” बोलते हुए डावे खंधे (१)
उपर तथा डावी कक्षा ( कांख ) के नीचली तरफसे डावी पीठ उपर प्रमार्जन करे, बाद डावे हाथमें मुहपत्ति
लेकर “ माया–लोभ परिहरुं २–१९ ” बोलते हुए जीमणे खंधे उपर तथा कक्षा ( कांख ) के नीचली वाजुसे
जीमणी पीठ उपर प्रमार्जन करे, बाद “ पृथ्वीकाय–अप्पकाय–तेउकाय रक्षा करुं ३–२२ ” बोलते हुए जीमणे
हाथमें लिये हुए ओघेसे जीमणे पगके और “ वाउकाय–वनस्पत्तिकाय–त्रसकाय रक्षाकरुं ३–२५ ” बोलते
हुए डावे पगके बीचमें जीमणी तरफ तथा डावी तरफ प्रमार्जन करे, इस तरह अंगकी २५ पडिलेहण होती हैं,

(१)—यद्यपि ‘साधुविधिप्रकाश’ तथा ‘प्रवचनसारोद्धार’ की टीकामें लिखाहै कि–जीमणेहाथमें रखी हुई मुहपत्तिसे जीमणा खंधा और डाये हाथमें रखी हुई मुहपत्तिसे डावा खंधा प्रमार्जन करे, बाद डावे हाथमें रही हुई मुहपत्तिसे जीमणी कांखके नीचेसे जीमणी पीठ प्रमार्जे, बाद जीमणे हाथमें रही हुई मुहपत्तिसे डावी कांखके नीचेसे डावी पीठ प्रमार्जे, परंतु पडिक्कमणे आदिकी पुस्तकोंमें ( जैसे हमने बतायाहै ) ऐसेही लिखाहै और बोलभी २–२ साथहीहै, इससे कुछ [illegible] ) भीहै, इस वास्ते हमने यहही क्रम रखाहै।

ये पुरुषोंके लियेहैं, स्त्रियोंके तो दो हाथोंकी ३–३, मुखकी ३, और दो पगोंकी ३–३, मिलाकर १५ पडिलेहणे अंगकी होतीहैं ।

७—उपकरण विचार ( साधुके १४ उपकरण )—

१–पात्रे ( पातरे )–जिस पात्रेके गोलाइकी परिधि तीन ( ३ ) वेंत और चार ( ४ ) अंगुल होवे वह मध्यम पात्रा, जिसकी परिधि इससे कमती होवे वह जघन्य और जिसकी परिधि इससे अधिक होवे वह उत्कृष्ट पात्रा कहाताहै, जो बराबर गोल होवे टेढामेढा न होवे एवं जिसमें छिद्र ( फांडा ) या गांठ अथवा खरदराश न होवे वैसा पात्रा रखना चाहिये, क्योंकि ओघनिर्युक्ति आदि ग्रंथोंमें ऐसे अपलक्षण वाला पात्रा नुकसान दायी कहाहै । २ पात्रबंधन ( झोली )–पात्रोंके प्रमाणसे होतीहै, यानि पात्र छोटे या मोटे जो होवे उनको झोलीमें बांधके गांठ लगाने पर चार अंगुल छेडे बाकी रहें उतनी बडी करनी चाहिये । ३ पात्रस्थापन–वह कहाताहै जो विहारादिके समय झोलीमें बांधे बाद पात्रोंके नीचली तरफ ऊनी वस्त्रका टुकडा बांधा जाताहै, जिसके चारों खुणे डोरी लगी रहतीहै, यह लंबा चौडा ( समचोरस ) १६ अंगुल होताहै । ४ गुच्छा–वह

कहाताहै जो १६ अंगुल समचोरस ऊनी कपडा होताहै, उसके बीचमें एक छिद्र ( फांडा ) होताहै जिससे वह झोलीके छेडोंमें डालकर पात्रोंपर बांधा जाताहै। ५ पात्रकेसरिका ( पूंजणी )—यहभी १६ अंगुल लंबी होतीहै। ६ पडले—जो गौचरीके समय पात्रोंकी झोली हाथमें लिये बाद उपरसे ढांके जाते हैं जिससे संपातिम ( उडते हुए ) जीव आदिकोंकी रक्षा होसके, क्योंकि पात्रोंकी (१) झोली खुली रखनेसे उडते हुए छोटे छोटे जीव अथवा पवनसे कंपते हुए वृक्षोंके पत्र ( पांन )—पुष्प—फलादिक तथा सचित्त रज—पाणी वगेरह एवं आकाशमें फिरनेवाले पक्षियोंकी विष्टा ( वीठ ) अथवा पवनसे उडता हुआ धूलका समुदाय आदि पात्रोंमें पडजाताहो उनकी रक्षाके वास्ते पडले रखे जातेहैं, इससे यह साफ माल्रूम हुआकि—गौचरी जाते समय हाथमें लीहुई पात्रोंकी झोली उपर पडले जरूर ढांकने चाहियें, जिससे उपर कही चीजें पात्रोंमें पडकर आहार अकल्पनीय न होवे। पडलोंका कपडा यदि जाडा ( गडवार ) होवे तो चौमासेमें पांच, सीयालेमें चार, उन्हालेमें

(१)—“ मस्थगिते पात्रके सम्पातिमाः सत्त्वाः पतन्ति, पवन प्रकम्पित पादपादेः पत्र-पुष्प-फलादीनि सचित्तरज-सलिलादयो-व्योमवर्त्ति विहङ्गम पुरीष-वात्याहृत-पांशु प्रकरादयश्च निपतन्ति, ततस्तत्संरक्षणार्थं पटलानि ध्रियन्ते” प्रवचनसारोद्धार वृत्तिः पत्र १२०।

तीन रखने, यदि कुच्छ थोडासा बारीक व छिद्रा कपडा होवेतो चौमासेमें छः सीयालमें पांच उन्हालेमें चार रखने, और यदि ज्यादा बारीक व छिद्रा कपडा होवेतो चौमासेमें सात, सीयालेमें छः, उन्हालेमें पांच पडले रखने चाहिये, तीन तरहके बतानेका मतलब यहहै कि–सब पडलोंके पट मिलाने पर उतनी जाडाइ होनी चाहिये कि जिनको आंखों पर लगानेसे सूर्यकी किरणेंभी देखनेमें न आवें। एक एक पडलेकी लंबाई अढाई अढाई हाथ और चौडाई ३६–३६ अंगुल यानी डेढ डेढ हाथ होनी चाहिये। ७ रजस्त्राण–पात्रके चारों तरफ विटोलने पर चारों तरफसे चार चार अंगुल पात्रके भीतर कपडा चलाजाय उतना बडा होना चाहिये, इससे यह मालूम होताहै कि–पहले एक एक पात्रका रजस्त्राण जुदा होताथा, परंतु आज कलतो रजस्त्राणके वास्ते एक कपडा रखाजाताहे, जिसका एक एक पट एक एक पात्रके बीचमें डाला जाताहे, वहभी लंबाई व चोडाइमें आखी जोडके सज जावे उतना बडा होना चाहिये, ये सात उपकरणतो पात्रों के हैं, इनके सिवाय शरीर संबंधी सात उपकारण इस प्रकारहैं:—

८–९–१० तीन कल्प ( ओढनेके कपडे )–दो तो सूतु चद्दर और एक ऊनी कंबल अथवा दो कंबल

ओर एक चद्दर लंबाइमें साढेतीन हाथ और चौडाईमें अढाई हाथ होतीहै, ऐसे प्रवचनसोराद्धार तथा ओघ-निर्युक्ति ओर उनकी टीकामें लिखाहै, परंतु श्रीजिनपतिसूरिजीमहाराजने पंचलिंगीकी टीकामें लिखाहै कि-गीतार्थोंकी आचरणासे आजकल इतने प्रमाणके चद्दर कंबल आदि कल्प नहीं रखे जाते, क्योंकि ऐसे कल्पोंसे शरीर बराबर न ढंकनेके कारण अच्छी तरह निर्वाह नहीं हो सकता (१), इस वास्ते संख्या ( गिनती ) में और लंबाई--चौडाईमें अधिक भी रख सकतेहैं। ११ रजोहरण ( ओघा )--चोवीस अंगुलकी दंडी और आठ अंगुलकी दासियां ( फलियां ) दोनों मिलकर बत्तीस अंगुलका लंबा ओघा होना चाहिये, यदि दंडी ज्यादा लंबी हो तो दासियां कमती करना और यदि दंडी कमती लंबी होवे तो दासियां अधिक लंबी करनी चाहिये, लेकिन दंडी और दासियां दोनों मिलकर ओघेकी लंबाई बत्तीस अंगुलसे ज्यादा न होनी चाहिये, इससे यह जानना कि--ढूंढिये लोग जो बहुत लंबा ओघा रखते हैं वह शास्त्र विरुद्धहै, ओघेकी दासियां गांठ विनाकी (२) रखना शास्त्रकारोंने कहाहै, वास्ते दासियोंके गांठ लगानाभी शास्त्र विरुद्धहै। १२ मुहपत्ति--एक वेंत और चार अंगुल

(१) देखो मुद्रित पंचलिंगी बृहद्वृत्ति। (२) "अज्झुसिरं-अगंथिला दशिका निषद्या च यस्य तदशुषिरम्" ओघनिर्युक्तिवृत्तिपत्र २१०

यानि १६ अंगुल समचोरस होतीहै, अथवा नाकमें धूल न जानेके लिये काजा निकालते हुए और दुर्गंधके कारण नाकमें रोग पैदा न होनेके वास्ते कारणवश अधिक दुर्गंधिवाली जगहमें ठल्ले बैठते हुए नाक और मुख पर मुहपत्ति बांधना चाहिये, इस वास्ते मुहपत्ति तिखुणी करके गरदनके पिछली तरफ दोनों छेडोंसे गांठ लगा सके उतनी लंबी–चौडी समचोरस करनी चाहिये। परन्तु ढूंढिये नाक खुला रखकर हमेशां बाँधी रखते हैं। (१) यह सर्वथा शास्त्र विरूद्ध है। १३ मात्रक नामका एक पात्रा होताहै जिसमें गृहस्थके पास आहारादिक लेके झोलीमें रहे हुए बडे पात्रेमें डाला जाताहै, अथवा गुरु या बिमार साधुके वास्ते घृतादिक उत्तम चीज लाई जाती है, एक साधुके आहारका समावेश हो सके उतना बडा यह मात्रक होताहै। ४१ चोलपट्टा–चार हाथ लंबा होताहै, वृद्धोंके लिये दो हाथका भी लंबा रखा जा सकताहै।

ये १४ औघिक उपकरण कहे जाते हैं, इनके सिवाय संथारिया–उत्तरपट्टा–दंडा वगेरह औपग्रहिक उपकरण कहाते हैं, संथारिया और उत्तरपट्टा लंबाइमें अढाइ हाथ और चौडाईमें एक हाथ चार अंगुल होता है,

१–इसका विशेष खुलासा आगमानुसार मुहपत्ति का निर्णय और जाहिर उद्घोषणा नं० १-२-३ में देखो।

दंडा अपने अपने खंधेतक पहूंचे जितना लंबा होना चाहिये ।

( २—साध्वीके २५ उपकरण )

साध्विओंके औधिक उपकरण पच्चीस होतेहै, उनमेंसे चोलपट्टा छोडके बाकी १३ उपकरणतो साधुओंके समानही साध्विओंको भी रखनेकेहैं, चउदहमा उपकरण कमढक नामका होताहे, जो कि कांसेकी बडी कटोरी ( तासली ) के आकार जैसा तुंबेका होताहै, और वह एक एक साध्वीके एक एक होताहे, उसीमें साध्वीयां आहार—पाणी करतीहैं । इनके सिवाय ग्यारह उपकरण इस मुजबहैं—१५ अवग्रहानंतक—गुह्यप्रदेशको ढांकनेका एक कपडा जो पोतमें गडवार और स्पर्शमें मुलायम हो, वह शीलव्रतकी रक्षाके वास्ते रखा जाताहे, इसका आकार जहाज ( वाहण ) की तरह दोनों छेडोंपर सांकडा और बीचमें चौडा होताहै, यह लंगोटकी तरह बांधा जाताहे । १६ पट्टक—चार अंगुल अथवा कुच्छ अधिक चौडा और अपनी कमरके अनुसार लंबा कपडेका चीरा होताहै, उसके एक छेडे पर नाकी और दूसरे छेडे पर बोर लगा रहताहै, जिससे वह पन्द्रहवें उपकरण अवग्रहानंतकके आगले तथा पिछले दोनों छेडे दबाकर कमरमें बांधा जाताहै । १७ उरुकार्ध—

आधि साथलतक पहूंच सके उतना तो चौडा और चारों तरफसे आखी कमर ढंकजाय जितना लंबा कपडा होताहे, उसमें जहां जहां चाहिये वहां वहां कस लगाके दोनों साथलोंमें तथा साथलोंके बीचमें उसतरहसे बांधना कि जिससे अवग्रहानंतक तथा पट्टक दोनों दबजाय और पहरे हुए जांगियेकी तरह देखनेमें आवे १८ चलनिका—यहभी अर्धोरुकके जैसीही जांगिये की तरह होतीहे, और उसी मुजब साथल आदिमें बांधी जातीहे, केवल चौडाइमें गोडोंतक पहूंचे जितनी होतीहे । १९ अंतर्निवसनी ( मोटे सालडेके भीतर पहरनेका छोटा साडला )—कमरसे लगाके आधि जंघा ( पिंडि ) तक पहूंचे उतनी लंबी होतीहे । २० बाह्यनिवसनी ( मोटा साडला )— कमरसे लगाके पगों तक पहूंचजाय उतनी लंबी होतीहे, और वह चारों तरफसे कंदोरेकी तरह डोरीसे बंधी हुई होतीहे । २१ कंचुक ( कंचुआ ) हृदय ढांकनेके वास्ते अढाई हाथ लंबा और एक हाथ चौडा अथवा अपने अपने शरीरके अनुसार लंबा चौडा होताहे, और वह स्तनोंके उपरसे डाबे जीमणे दोनों तरफ कसोंसे बांधा जाताहे । २२ उपकाक्षिका—डेढ डेढ हाथ लंबा चोडा समचोरस होता है, उसके दोनों तरफ नाकी और बोर लगाके जीमणी तरफके पेट तथा पीठ को ढांककर डाबे खंधे उपर तथा डाबे

पसवाडे बांधी जातीहै। २३ वैकक्षिका–यहभी डेढ हाथ समचोरस होतीहै, परंतु यह डाबी तरफके पेट तथा पसवाडे बांधी जातीहै। २४ संघाटी (साडी-चद्दर) पीठको ढांककर जीमणे खंधे उपर तथा जीमणे पसवाडेमें नाकी बोरसे बांधी जातीहै। २४ संघाटी (साडी-चद्दर) ओढनेके लिये चार होतींहैं, उनमें लंबाईतो सवकी साढेतीन तीन हाथ अथवा चार चार हाथ होतीहै, और पंने (चोडाइ)में एक दो हाथकी, दो तीन तीन हाथकी तथा एक चार हाथकी होतीहै, उनमेंसे दो हाथके पंने वाली तो उपासरेमेभी हरवक्त ओढे रहना,क्योंकि उपासरेमेंभी साध्वी खुल्ले सरीरसे कभी नहीं बैठ सकती, तीन हाथके पंने वाली एकतो गोचरी जानेके समय और दूसरी ठल्ले जाते समय ओढनी चाहिये, जो चार हाथके पंनेवाली हो वह मंदिर, व्याख्यान, पूजा आदिमें जाते समय ओढनी चाहिये। २५ स्कंधकरणी–यह चार चार हाथ लंबी चौडी समचोरस होतीहै और चोवडी करके खंधे उपर रखी जातीहै, जिससे ओढेहुए चद्दर वगेरह कपडे पवनसे इधर उधर न होनें पावें, और यदि कोई साध्वी अधिक रूपवान होवे तो लोकोंमें उसकी कुछ कुरूपता दिखानेके वास्ते कंचुआ बांधे बाद इसी स्कंधकरणीको गोलमटोल करके पीठमें खंधोंके नीचली तरफ दूसरे कपडेके चीरसे बांधकर उपरसे उपकक्षिका तथा वैकक्षिका बांध दी जातीहै, जिससे कूबडीके समान आकार देखनेमें

आवे। ये २५ औघिक उपकरण पहलेके जमानेमें साध्वियां रखतीथीं, लेकिन "साहूणऽग्गोयरओ, वुच्छिन्नो दूसमाणुभावाओ। अज्जाणं पणवीसं, सावयधम्मो य वोच्छिन्नो ॥ १ ॥" तीर्थोद्गार पयन्ने की इस गाथाके अनुसार वह प्रवृत्ति आजकल विच्छेद होगइहै। औपग्रहिक उपकरण साधुके जैसेही साध्विओंकेभी होते हैं।

८ स्थंडिल–पडिलेहण–विचार—

सांधु तथा रात्रिपौषधिक श्रावक संध्या समय पडिक्कमणेके पहले "आगाढे आसन्ने" इत्यादि पाठ बोलते हुए और गोल चक्करकी तरह फिरातेहुए ओघेसे या चरवलेसे २४ मांडले करके २४ स्थंडिल पडिलेहतेहैं उनमें ठल्ले मातरे जानेकी भूमि धारी जाती है, अत्यंत अशक्तिवालेके वास्ते संथारेके दोनों तरफ कमसे कम १–१ हाथ जमीन छोडकर नज्दीक, मध्यम और दूर तीन तीन मिलाकर छ मांडले करने, थोडी शक्तिवालेके वास्ते उपाश्रयके दरवाजे की मांहिली बाजु दोनों तरफ ३–३ मिलाकर छ मांडले करने, कुछ अधिक शक्तिवालेके वास्ते उपाश्रयके दरवाजेसे बाहर दोनों तरफ ३–३ मिलाकर छ मांडले करने, और जिसकी शक्ति ठीकसर होवे उसके वास्ते सौ हाथ दूर जो जमीन देख रखी हो उसके सामने इसी तरह छ मांडले करने, इस तरह २४ मांडले होतेहैं।

### ९ पंचमहाव्रत-भावना-विचार—

प्राणातिपात आदि महाव्रतोंको स्थिर (मजबूत) करनेके लिये जो भावी जाय (अभ्यास करी जाय) वे भावना कहातीहैं, जैसे अभ्यास किये बिना विद्या विसर्जित होजातीहै यानि भूलजातेहैं, वैसे ही भावनाओंका अभ्यास किये विना अनेकतरहके दोष लगनेसे महाव्रत मलिन होजातेहैं, वास्ते भावनाओंका स्वरूप अच्छीतरह जानकर उनका खूब अभ्यास करना चाहिये, वे भावना एक एक महाव्रतकी ५–५ होनेसे पांचों महाव्रतोंकी पच्चीस होती हैं जो कि प्रवचनसारोद्धार गाथा ६३६ वीं से ६४० तक में आगे लिखे मुजब हैं।

पहले महाव्रतकी पांच भावना—

इरियासमिए सया जए,उवेह भुंजेज्ज व पाणभोयणं। आयाणनिक्खेवदुगुंछसंजए, समाहिए संजयए मणो वइ। १।

अर्थ— ईर्यासमितिमें सदा यत्न रक्खे, यानि चलते हुए चार हाथ भूमि आगे आगे देखता चले १, आहार या पाणी देखके वापरे, यानि वहरते समय तथा खाने पीनेके समय आहार तथा पाणी देखके वहरे और खाये पिये २, हरएक चीज लेते तथा रखते समय उस चीजको तथा जमीनको देखकर तथा

पूंज-प्रमार्ज करके लेवे अथवा रखे ३, समाधिमें वर्तता हुआ साधु अपने मन तथा वचनको संयमित रखे अर्थात् मनसे किसीका बुरा नहीं चिंतवे ४, वचनसे किसीको बुरा लगे वैसा न बोले, तत्त्वार्थ सूत्रमें एषणा समितिको पांचवीं भावना कही है ५। दूसरे महाव्रतकी पांच भावना—

अहस्स सच्चे अणुवीय भासए, जे कोहलोहभयमेव वज्जए ।
से दीहरायं समुपेहिया सया, मुणी हु मोसं परिवज्जए सिया ॥ २ ॥

अर्थ—जो साधु हास्य रहित सत्य बोलने वाला हो अर्थात् किसीकी हांसी-मश्करी नहीं करता हो १, अच्छीतरह सोच विचारकर बोलने वाला हो २, और क्रोध ३ लोभ ४ तथा भय ५ को वर्जता है वो ही मुनि मोक्षको नज्दीक देखनेके स्वभाववाला होकर निश्चयसे मृषावादको सदा त्यागता है।

तीसरे महाव्रतकी पांच भावना—

सयमेव उ उग्गहजायणे घडे, मइमं निसम्मा सइ भिख्खु उग्गहं ।
अणुन्नविय भुंजीय पाणभोयणं, जाइत्ता साहम्मियाण उग्गहं ॥ ३ ॥

अर्थ— साधु खुद अपने मुखसे घरधणीके पास उतरने योग्य मकान आदिकी याचना करे, दूसरे गृहस्थ आदिके मुखसे न करावे १, मतिमान-साधु रजा लेकर उतरे बाद उसी जगहमेंसे यदि तृणभी लेना हो तो घरधणीकी आज्ञा सुनकर लेनेका उद्यम करे, विना आज्ञाके न लेवे २, साधु अवग्रह (मकान आदि) की याचना सदा स्पष्ट मर्यादासे करे, यानि एक वार घरधणी ने दिये हुए अवग्रहमेंभी बीमारी आदिके कारण ठल्ले मात्रे जानेके लिये अथवा हाथ पग धोनेके लिये स्थानकी याचना घरधणीके पास फिरसे करे ३, आहार-पाणी करना हो अथवा कपडा तथा पात्रा आदि कोई भी उपकरण नयेसर वापरनेके वास्ते निकालना हो तो गुरु अथवा जो वडे हों उनकी आज्ञा विना नहीं करना, यदि आज्ञा विना करे तो गुरुअदत्त दोष लगे ४, जिसमें उतरना हो उसमें पहलेसे उतरे हुए अपने समान आचार वाले साधुओंकी रजा लेकर उतरना और उस मकान मांहिली हर एक चीजभी उनकी रजा लेकर वापरनी ५। चौथे महाव्रतकी पांच भावना—

आहारगुत्ते अविभूसियप्पा, इत्थी न निज्झाय न संथवेज्जा।
बुद्धे मुणी खुड्डकहं न कुज्जा, धम्माणुपेही संधए बंभचेरं ॥ ४ ॥

अर्थ—आहार गुप्त हो, यानि सदाके प्रमाणसे अधिक अथवा चीकणा-मीठा आदि पुष्टिकारक आहार विना कारण न करे १, अविभूषित आत्मा हो, अर्थात् अपने शरीरकी स्नान-विलेपन आदिसे तथा कपडे आदि उपकरणोंकी धोने धानेसे विभूषा न करे २, स्त्रिओंको तथा उनके हाथ-पग-स्तन आदि अवयवोंको एकाग्र दृष्टिसे न देखे ३, स्त्रिओंसे परिचय न करे, यानि स्त्रीके वापरे हुए आसन-पाट वगेरह दो घडिके पहले न वापरे ३, जिसमें स्त्रिओंका रहेवास हो अथवा स्त्रिओंकी तस्वीरें लगी हों तथा पशु अथवा नपुंसकोंका रहेवास हो उस मकानमें साधुको न रहना ४, तत्त्वके जाणकार मुनि क्षुद्रकथा (स्त्री संबंधी कथा अथवा केवल स्त्रीओंकी, साध्वी केवल पुरुषोंकी पर्षदा—सभामें धर्मकथा—व्याख्यानादि) न करे ५, इन पांच भावनाओंसे भावित अंतःकरणवाला धर्मसेवनमें तत्पर मुनि अपने ब्रह्मचर्यको खूब पुष्ट करताहै । पांचमें महाव्रतकी पांच भावना—

जे सद्दरूवरसगंधमागए, फासे य संपप्प मणुन्नपावए ।
गेहिं पओसं न करेज्ज पंडिए, से होइ दंते विरए अकिंचणे ॥ ५ ॥

अर्थ—जो पंडित (तत्त्वका जाण) साधु इष्ट अथवा अनिष्ट यानि भले अथवा बुरे शब्द १, रूप २,

रस ३, गंध ४ और स्पर्शोंको प्राप्त करके राग अथवा द्वेष न करे वो इद्रियोंको जीतनेवाला सर्व सावद्य योगसे निवृत्त हुआ अपारिग्रही (परिग्रह रहित) होताहै, यानि पांचों इंद्रियोंके विषयोंमें राग द्वेष करनेसे पंचम महाव्रतकी विराधना होतीहै और इनमें राग द्वेष न करना ये ही पांचवें महाव्रतकी पांच भावनाहैं ॥

१० संडाशक-प्रमार्जन-विचार—

पिछली (लारली) तरफ कमरसे नीचे जीमणा पग, दोनों पगोंके विचला भाग और डावा पग इन तीनोंको ओघेसे प्रमार्जन करना ३, इसी तरह आगली तरफभी कमरसे नीचे जीमणा पग दोनों पगोंके विचला भाग, तथा डावा पग, इन तीनोंको ओघेसे प्रमार्जे ६, बाद नीचे बैठते हुए आगे पीछेकी भूमि तीनवार ओघेसे प्रमार्जे ९, बाद जीमणे हाथमें ली हुइ मुहपत्तिसे ललाटकी जीमणी बाजूसे लगाकर सारा ललाट, सीधा किया हुआ सारा डावा हाथ तथा भेला करके पिछली तरफसे उसी डावे हाथको कूणी तक प्रमार्जन करे १० बाद डावे हाथमें ली हुई मुहपत्तिसे ललाटकी डाबी बाजूसे लगाकर सारा ललाट, सीधा किया हुआ सारा जीमणा हाथ तथा भेला करके पिछली तरफसे उसी जीमणे हाथको कूणीतक और लगतेही ओघेकी

दंडी प्रमार्जें ११, बाद जीमणे हाथमें मुहपत्ति लेकर साधु डाबे गोडेको तथा श्रावक चरवलेकी दशियां तीनवार प्रमार्जें १४, खडे होकर आसनके पिछली तरफ जाते हुए लारेकी भूमि तीन वेला प्रमार्जें १७, इस तरह सब जगहके मिलानेपर १७ वेला प्रमार्जन होताहै, इसीका नाम संडाशक प्रमार्जन (संडासे पूंजना) है । वांदणे देते हुए पहले वांदणेमें १७, और दूसरेमें १४ प्रमार्जना होती हैं, क्योंकि दूसरी वेला वांदणे देकर खडे हुए बाद आसनके पिछली तरफ नहीं जाते, किंतु उसी जगह खडे रहतेहैं, जिससे पिछली भूमि प्रमार्जनेके तीन संडाशक छूट जाते हैं, इसी प्रकार खमासमणा देना, अब्भुट्ठिया खमाना आदिमेंभी चउदे ही संडाशक पूंजे जातेहैं ॥

११ असज्झाय-विचार—

असज्झायके मुख्यतया आत्मसमुत्थ (साधु साध्वियोंसेही होने वाला) और परसमुत्थ (गृहस्थ आदिसे होने वाला) ये दो भेद हैं, १ आत्मसमुत्थ के भी दो भेद हैं– १–साधुके या साध्वीके ठोकर वगैरह लगनेसे अथवा नासूर भगंदरादिकमेंसे रुधिर निकले तो उपासरेसे सो हाथ दूर जाकर पाणीसे धोकर पट्टाबांधे, बाद उसको और दूसरोंको सूत्र पढना पढाना कल्पताहै, यदि वह पट्टा रुधिरसे भींजजाय तो उसी पट्टेके उपर राख

भुरकाके दूसरा पट्टा बांधे, यदि दूसराभी भींजजाय तो उसी मुजब तीसरा पट्टा बांधे, बाद पढना कल्पताहे, यदि तीसरा पट्टाभी भींजजाय तो दूसरे साधु साध्वी सो हाथके बाहर अन्य उपासरे आदिमें जाकर वांचें–पढें।

२–जिस साध्वीको अटकाव आयाहो उनको तो तीन दिनतक कुच्छभी वांचना-पढना नहीं कल्पता, परंतु यदि एक पट्टा भींजजाय तो उस पट्टेके उपर राख भुरकाके दूसरा पट्टा बांधे, वहभी यदि भींजजाय तो उसीतरह राख भुरकाके तीसरा पट्टा बांधे, इसी तरह करते हुए उपराउपरी सात पट्टे बांधे वहां तकतो अन्य साध्वियोंको उसी उपासरेमें वांचना-पढना कल्पताहे, यदि सातमा पट्टाभी रुधिरसे भींजजाय तो सो हाथके बाहर अन्य उपासरेमें जाकर पढें, अटकावके तीन दिन बीतजानेके बादभी यदि रुधिर देखनेमें आने परभी पट्टाबांधकर उसको खुदकोभी वांचना-पढना कल्पताहे, यदि पट्टा रुधिरसे भींजजाय तो पहले लिखे मुजब दूसरा–तीसरा पट्टा बांधते हुए उपराउपरी ७ सात पट्टे बांधकेभी पढना कल्पताहे, परन्तु सातमा पट्टा भींजे बाद जिसको अटकाव आयाथा उस साध्वीको पढना नहीं कल्पता और अन्य साध्वियोंकोभी सो हाथके बाहर दूसरे उपासरेमें जाकर पढना चाहिये।

२ पर समुत्थ असज्झायके मुख्य पांच भेद और उनके अवांतर भेद इस मुजब हैं—

१—संजम—घातक—

१—धूंअर (१) (धूंद) पडनी शुरु होवे वहांसे लगाकर जहांतक बंध न होवे वहांतक असज्झाय.

२—सचित्तरज (२)—निरंतर पडे तो तीन दिनके बाद जहांतक बंध न होवे वहांतक असज्झाय.

३—भिन्नवर्षा—जिसकी धाराओंसे पाणीमें बुद्बुदे (परपोटे) ऊठने लगें वैसा जोरदार वर्षाद् निरंतर वर्षे तो तीन दिनके बाद, जिससे पाणीमें बुद्बुदे न ऊठे वैसा थोडा जोरदार वर्षाद् निरंतर वर्षे तो पांच दिनके बाद, और बिल्कुल झीणे झीणे फूसार जैसा वर्षाद् निरंतर वर्षे तो सात दिनके बाद जबतक बंध न होवे तबतक असज्झाय।

---

(१)—धूँअर पडनी शुरु होतेही सबजगह अप्कायके जीव फैलजातेहैं. वास्ते उस समय अपना सारा शरीर कंबलीसे ढांककर किसी ऊंडी ओरडीमें साधुको बैठना चाहिये, मुखभी नहीं उघाडना, प्रतिक्रमण आदि क्रियाभी धूँअर मिटे बाद करनी चाहियें, इसी तरह सचित्तरज पडनी शुरु होवे वहांसे लगाकर तीन दिन बीतनेके बाद तथा तीनों प्रकारकी भिन्न वर्षामें अनुक्रमसे तीन, पांच और सात दिनके बाद जबतक न मिटे तबतक कुच्छभी क्रिया नहीं करनी। (२)—पवनके जोरसे उडीहुई जंगलकी झीणी झीणी धूल जो थोडीसी लालरंगकी देखनेमें आवे वह सचित्तरज कहातीहै।

२—औत्पातिक—

१—मांस अथवा रुधिरकी वर्षा होवे तो एक अहोरात्रि (दिनरात) का असज्झाय, २—अचित्तरज (१) केश, पाणीके करे आदि पत्थरकी वर्षा तथा रजोद्‌घात (२) होवे तो जबतक बंध न होवे तबतक असज्झाय।

३—सादिव्य—

१—गंधर्वनगर (३) दिग्दाह (४) उल्कापात (५) कनकपात (६) यूपक (७) तथा यक्षो–

---

(१)—सफेद धूंअेके समान रंगकी रज पडे वह अचित्तरजोवृष्टि कहातीहै। (२)—दिशाओंमें चारों तरफ अंधेरा होजाय अथवा बडीभारी फौजके चलनेसे जैसे रज उडे वैसे आकाशमें चारों तरफसे रजपडे वह रजोद्‌घात कहाताहै।

(३)—चक्रवर्त्ती आदिके नगरको उत्पात सूचित करनेके लिये उनके नगर उपर संध्या समय आकाशमें देवकृत नगरकी रचना देखनेमें आवे यह 'गंधर्वनगर' कहाताहै। (४)—जैसे कोई महानगर जलता हो वैसे किसी एक दिशामें आकाशके अंदर नीचे तो अंधेरा और उपर उजालेवाली अग्निकी ज्वालायें देखनेमें आवें वह 'दिग्दाह' कहाताहै। (५)—तारा तूटनेके समय यदि प्रकाश होवे और पीछे पीछे धोला लीसोटा बंधजाय अथवा केवल प्रकाशही होवे वह 'उल्कापात' कहाताहै। (६)—तूटते समय जिसका प्रकाश न होवे और धोला लीसोटाभी न बंधे किन्तु अग्निके अंगारेके समान जलता हुआ तारा तूटे वह 'कनकपात' कहाताहै। चौमासेमें सात, सीयालेमें पांच और उन्हालेमें तीन कनकपात होनेके बाद एक पहर असज्झाय। (७) शुक्ल पक्षमें एकम या दूज (जिसदिन चंद्र उदय होवे उस दिन) से तीन दिनतक संध्याको सूर्य अस्त हुए बाद एक एक पहर तक 'यूपक' कहाताहै, यह असज्झाय केवल कालिक

दिप्त (१) होवे तो एक पहोर असज्झाय।

२–चौमासे विना शेषाकालमें यदि विजलि चमके अथवा वर्षा (२) होवे तो एक पहोर और गर्जारव होवे तो दो पहोर असज्झाय।

३–ग्रहण–चंद्रग्रहण होवे तो जघन्य ८ पहोर और उत्कृष्ट १२ पहोर और सूर्यग्रहण होवे तो जघन्य १२ पहोर तथा उत्कृष्ट १६ पहोर असज्झाय। अब जघन्य तथा उत्कृष्टका विवरण आगे लिख बतातेहैं–

चंद्रग्रहण–उदय होते हुएही चंद्रमाके ग्रहण लगे और कुच्छ देरके बाद छूटजाय अथवा रात्रिके

---

सूत्रों के लिये है और जगतमें कुच्छभावी उत्पात सूचक किसी दिन उदय अथवा अस्त होनेके समय सूर्य बिंबके नीचे लाल अथवा काले रंगका गाडीकी ऊधीके समान आकारका दंडा देखनेमें आवे तो वहभी 'यूपक' कहाताहै। (१)—किसी एक दिशामें ठहर ठहरके बिजलीके समान प्रकाश होवे. अथवा बिजलीके समान प्रकाश करता हुआ अग्नि सहित पिशाचका रूप देखनेमें आवे वह 'यक्षोदिप्त' अथवा 'यक्षादिप्त' या 'यक्षदिप्त' कहाताहै (२)—शेषाकालमें वर्षा होनेपर असज्झाय होनेका संस्कृत या प्राकृत ग्रंथोंमें तो किसीमें नहीं देखाजाता, परन्तु भाषाके असज्झाय विचारोंमें प्रायः सर्वत्र लिखाहै. अतः यहांभी लिखदियाहै। इसमें उत्तराध्ययन आदि कालिक सूत्रोंका असज्झाय होताहै, परन्तु दशवैकालिक आदि उत्कालिक सूत्र पढनेमें कोइ हर्ज नहीं, इसीतरह पक्खी पडिक्कमणा करे बादभी रातमें प्रथम पहर तक कालिक सूत्रोंका असज्झाय होताहै।

अंतमें यानि सवेर होनेके समयमें ग्रहण लगके ग्रहण सहितही चंद्रमा अस्त होवे तो जघन्य आठ पहोर असज्झाय ।

भावी उत्पात सूचक ग्रहण युक्त चन्द्रमा उदय होकर सारी रात ग्रहण सहित रहे और सवेरे ग्रहण सहित ही अस्त होजाय, अथवा 'आज पूनमको चन्द्रग्रहण होनेवालाहै' ऐसी तो खबर होवे परंतु किस समय होवेगा ? इसकी खबर नहीं होवे और बादलोंके कारण चन्द्रमा भी देखनेमें न आवे इससे उस रातको सज्झाय नहीं करे, अस्तके समय बादले दूर हटनेसे अस्त होता हुआ चन्द्रमा ग्रहण सहित देखनेमें आवे तो उस रातको शामिल गिनने पर ४ पहोर तो ग्रहणवाली रातके और दूसरे दिन तथा रातके ८ पहोर ये दोनों मिलाकर १२ पहोरका उत्कृष्ट असज्झाय चन्द्र ग्रहणका है । आठ तथा १२ पहोर के बीचका मध्यम असज्झाय, अर्थात् – ग्रहण रहित उदय हुआ चंद्रमा यदि ग्रहण सहित अस्त होवे तो जिस समय ग्रहण शुरु होवे उस समय से लगाके दूसरे दिन तथा रातकी समाप्ति तक असज्झाय, यदि कुच्छ रात्रि जानेके बाद ग्रहण शुरु होवे और घडी दो घडी रहकर रातमें ही छूट जाय तो उस

रात्रि तक ही असज्झाय होवे, सूर्य उदयके बाद नहीं।

सूर्य ग्रहण—सूर्य अस्त होनेके समय ग्रहण लगे और ग्रहण सहित सूर्य अस्त होजाय तो उस रातके ४ पहोर तथा दूसरे दिन और रातके ८ पहोर ये दोनों मिलकर १२ पहोरका जघन्य असज्झाय।

ग्रहण युक्त सूर्य उदय होकर किसी भावी उत्पातके कारण आखा दिन ग्रहण सहित रहे और संध्याको ग्रहण सहित ही अस्त होजाय, अथवा 'आज अमावसको सूर्य ग्रहण होनेवाला है' इतना तो मालूम हो परन्तु 'अमुक टाइममें होवेगा' यह मालूम न होवे और आकाशमें बादलोंके कारण सूर्यभी देखनेमें न आवे जिससे यह मालूम पड सके कि ग्रहण है या नहीं, इससे दिन भर सज्झाय न करे, संध्या समय बादले दूर होजानेसे अस्त होता हुआ सूर्य ग्रहण सहित देखनेमें आवे तो अमावसके दिन तथा रातके ८ पहोर और दूसरे दिन तथा रातके ८ पहोर ये दोनों मिलकर १६ पहोरका उत्कृष्ट असज्झाय। कदाचित् कभी दुपहरको या तीसरे पहोरको ग्रहणकी शुरुआत होकर ग्रहण सहित ही यदि सूर्य अस्त होजाय तो जिस समय ग्रहण शुरु होवे वहांसे लगाकर दूसरे दिन तथा रातकी समाप्ति तक

मध्यम असज्झाय। यदि सूर्य उदयके बाद (१) ग्रहण लगकर उसी दिन में छूटजाय तो उस दिन रातका ही असज्झाय होताहै, दूसरे दिनका सूर्य उदय हुए बाद नहीं।

४—निर्घात ( विजली का पडना ) (२) तथा गुंजित (३) होवे तो १ अहोरात्रि असज्झाय।

५—सूर्यके उदय तथा अस्त होनेके पहले १-१ घडी और पीछे भी १-१ घडी मिलकर २-२ घडीकी और मध्याह्न (मध्यदिन-दुपहर) तथा आधी रातको २-२ घडीकी ये चार संध्या (कालवेला) कहातीहैं, इनमें भी अस०।

६—आसोज तथा चैत्र सुदि पांचमके दुपहर बाद कार्तिक तथा वैशाख वदी एकम तक अस०।

७—आषाढ तथा कार्तिक चौमासी पडिक्कमणा किये बाद श्रावण तथा मगसिर वदी एकम तक अस०। पिछली दोनों असज्झायोंमें कार्तिक, मगसिर, वैशाख तथा श्रावण वदी एकम ये चारों महापडवा कहातीहैं।

८—फागण चौमासीमें होलि मंगलावे ( सलगावे ) वहांसे लगाके जबतक धूलेटी ( धूलसे रमना )

(१)—ग्रहण सहित उदय होकर कुच्छ देरके बाद यदि छूटजाय तो उसदिन तथा रातका ही असज्झाय समझना चाहिये। (२)—बादले होवें चाहे न होवें व्यंतर देवताने किये हुए गर्जारवकोभी 'निर्घात' कहतेहैं। (३)—गर्जारव होनेके पीछेही जो गुंजता हुआ खूब जोरसे गुंजारव होवे वह 'गुंजित' कहाताहै।

बंध न होवे तबतक असज्झाय (१)।

४—व्युद्ग्रह—

१—राजाओंकी–दंडाधिकारी ( कोटवाल आदि ) ओं की–सेनापतिओंकी लडाई होती हो । अथवा उपासरेके आसपास सो सो हाथमें स्त्री–पुरुष या मल्ल लोक लडते हों, पर चक्रका भय हो यानि अन्य राजाने अपनी फोजसे गाम या शहरको घेर लिया हो, चोर धाडेती आदिका अत्यन्त भय हो, म्लेच्छ लोकोंका उपद्रव ( दंगा–फिसाद ) हो तो ये सब जबतक बंध न होवें तबतक असज्झाय । बंध होनेके बाद भी एक अहोरात्रि (२) असज्झाय ।

---

(१)—इसीतरह किसी देश–गाम–नगर आदिमें अन्य भी किसी देवी देवताओं के पूजा निमित्त जो महोत्सव होते हों जिसमें जीव हिंसा अधिक होती हों तो उस देश-गाम आदिमें जितने दिन तक वह महोत्सव रहें उतने दिन तक असज्झाय मानना-चाहिये ।

(२) जहां जहां अहोरात्रि लिखा है वहां वहां सर्वत्र यह समझना कि–जिस टाइम में असज्झाय हुआ हो दूसरे दिन उस टाइम तक सज्झाय छोडने की जरूरत नहीं, किंतु घडी रात रहते भी यदि असज्झाय हुआ हो तो भी सवेरे सूर्यउदय हुए बाद सज्झाय करना कल्पताहै । जहां जहां पहोरों की गिणती लिखी है वहां वहां उतने पूरे होने चाहिये ।

२—राजा कालकर जाय तो जब तक दूसरे राजाका अभिषेक न होवे तब तक तथा दूसरे राजाका अभिषेक होजाने परभी जब तक लोकोंमें शोक रहे तब तक असज्झाय ।

३— 'यहांका राजा अन्य देशमें काल करगया' ऐसे समाचार जिस दिन सुननेमें आवे उस दिन से १ अहोरात्रिका असज्झाय ।

४— जो गाम या शहरमें मुखिया हो अथवा जो राजका मुख्य अधिकारी हो। इनमें से किसी का मृत्यु होवे तो ८ पहोर असज्झाय ।

५— जो बहुत कुटुम्बवाला हो जो सिज्जातर ( जिसमें साधु उतरे उस मकान ) का स्वामी हो, इनमें से किसीकी मृत्यु होवे तथा उपासरेके आस पास सात ( ७ ) घर तकमें किसी प्रसिद्ध स्त्री या पुरुषका मृत्यु होवे तो १ अहोरात्रिका असज्झाय ।

६— उपासरेके आस पास सो सो हाथमें अनाथ ( लावारिश मनुष्यका मृतक मुरदा जब तक पडा रहे तब तक असज्झाय, उठाये बाद नहीं ।

७—कोई रोता हो तो उसके रोनेका शब्द रातमें जहां तक सुननेमें आवे वहां तक असज्झाय, परन्तु दिन में नहीं।

८— जो आचार्य हो अथवा जो विद्या सिद्ध या शिष्य समुदाय आदि महाऋद्धि वाला हो, जो घोर तपस्वी हो, जिसने अणसण किया हो, उसी गाम-नगर आदिमें जिसके गृहस्थपणेके सगे संबंधी अधिक हों, ऐसा कोई साधु यदि काल करजाय तो तीन दिन तक असज्झाय।

५—शारीरिक—

१— जलमें चलने वाले मच्छ आदि जलचर, जमीन ऊपर फिरने वाले गो-भैंस आदि थलचर, और आकाशमें उडने वाले कबूतर आदि खेचर, इन तीन प्रकार के तिर्यंचों में से किसीभी पंचेंद्रीय चितंयके मांस-चमडा-रुधिर (लोही) और हड्डी, इनमें से कोई थोडासाभी उपासरेके आसपास साठ (६०) हाथ तककी भूमिमें यदि पडे तो तीन पहोरका असज्झाय।

२—उपासरेके आसपास साठ (६०) हाथ तकमें यदि गो-भैंस आदि कोई तिर्यंच व्यावे तो

मैली पडनेके बाद ३ पहोर असज्झाय।

३—व्यावे तो दूसरी जगह पर, लेकिन मैली उपासरेके नजीक ६० हाथ तकमें यदि पडे तथा इंडा फूटे तो ३ पहोर असज्झाय। उपासरे में अथवा उपासरेके बाहर भी किसी कपडे आदिके ऊपर इंडा फूटे तो ६० हाथसे दूर जाकर कपडा धो डाले तो असज्झाय नहीं होता, परन्तु भूमि ऊपर यदि फूटे और उसका रस जमीन में उतर जाय तब तो चाहे जमीन ऊपरसे निकाल देवे तो भी तीन पहोरका असज्झाय अवश्य होता है, क्योंकि जमीन खोद कर कुच्छ निकाली नहीं जाती। जिसमें मक्खीका पग डुब सके उतना भी इंडेके रसका अथवा रुधिरका बिंदु यदि जमीन ऊपर पडे तो असज्झाय होता है।

४—उपासरेके आसपास सो सो हाथ तकमें मनुष्यका मांस-चमडा ( चामडी ) और रुधिर पडे तो मनुष्यके शरीरसे जुदे हुए बाद १ अहोरात्रि असज्झाय। मांस और चमडी तो तीन पहोरके पहले भी यदि उठा देवे तो असज्झाय मिट जाताहै, परंतु पडे हुए रुधिरको उठा देवे तो भी १ अहोरात्रि असज्झाय होता है, घाडि आधी घडी रात रहते भी जो रुधिर पडा हो उस को उसी वख्त उठवा देवे तो सवेरे सूर्य

उदयके बाद असज्झाय मिट जाता है।

५— उपासरेके आसपास सो सो हाथ तकमें किसी स्त्रीके यदि लडका जन्मे तो ७ दिन और लडकी जन्मे तो ८ दिन असज्झाय।

६— उपासरेके नजीक सो सो हाथ तकमें किसी स्त्रीके 'ऋतु धर्म (अटकाव) आया है' ऐसा मालूम होवे तो ३ दिन असज्झाय, ३ दिनके बाद भी रोगादिकके कारण किसीके रुधिर बहता रहे तो 'असज्झाय ओहडावणऽत्थं' काउसग्ग करने पर सज्झाय करना कल्पताहे।

७— उपासरेके नजीक सो सो हाथ तकमें किसीके दांत या दाढ यदि पडजाय तो तलाश करके दूर हटवा देना, यदि न मिले तो 'दंत ओहडावणऽत्थं' काउसग्ग करने पर सज्झाय करना कल्पताहे।

८—मनुष्यकी हड्डी शरीरसे जुदी हुए बाद १२ वर्ष तक जहां पडी रहे वहां सो सो हाथ तक में असज्झाय होता है, वास्ते उपासरेके आसपास सो सो हाथ तकमें मनुष्यकी हड्डी यदि पडी हो तो उसको उठवाये विना सज्झाय करना नहीं कल्पताहे।

९—मनुष्य या तिर्यंच, चाहे जिसकी हो, जो हड्डी श्मशानमें जलगई हो, अथवा किसी जगहसे पाणीमें बहकर आई हो उसका असज्झाय नहीं होता ।

१०—मनुष्यके शरीर संबंधी अवयव अथवा रुधिर सौ हाथके अन्दर और तिर्यंचके शरीर संबंधी अवयव अथवा रुधिर ६० हाथके अन्दरभी जिस जगह पडे हों उसके और उपासरेके बीचमें आमेसामे दोनों गाडियां एक साथ निकल सकें वैसा मोटा मार्ग पडता हो तो असज्झाय नहीं होता, किसीके पुत्र या पुत्रिका जन्म होवे अथवा तिर्यंच व्यावे तो उसमेंभी इसी तरह समझना ।

११—मनुष्यके चाहे तिर्यंचके शरीरका अवयव अथवा रुधिर जिस जगह पडे वह जगह यदि वर्षादके पानीसे धोवा जाय अथवा अग्निसे जल जाय तो असज्झाय नहीं होता ।

१२—कोई मांसाहारी जानवर खायेहुये मांसादिको वमन करके पीछा निकाल देवे तो उसका तथा रंधाये हुए मांसादिका असज्झाय नहीं होता ।

१३—मांसादिक खाया हुआ कोई जानवर उपासरेके पासमें यदि खडा रहे तो उसके मुखपर या अन्य

किसी अवयव ऊपर यदि रुधिरादिक न लगा हो तब तो असज्झाय नहीं होता, परन्तु रुधिरादिक लगा हो तो जबतक खडा रहे तबतक असज्झाय ।

प्रकीर्णक-विचार—

१—एक पहोर रातवीते वहां तक देवसी पडिक्कमणा करना कल्पता है, और आवश्यक चूर्णिके अभिप्रायसे उग्घाडा पोरिसीका वखत होवे वहांतक तथा व्यवहार सूत्रके अभिप्रायसे दो पहोर दिन चढे वहांतक राइ पडिक्कमणा करना कल्पता है ।

२—'सिद्धाणं बुद्धाणं' मेंकी "चत्तारि अट्ठ दस दोय वंदिया" यह गाथा बोलते हुए शरीरको इधर उधर घुमाना नहीं ।

३—पडिक्कमणा आदि हरएक क्रियामें जो कोईभी सूत्र बोलना वह इधर उधर चित्त रखके अस्त व्यस्त पणेसे नहीं बोलना, किंतु संपदा आदिका उपयोग रखकर शुद्ध उच्चारण पूर्वक बोलना ।

४—सवेरे राइ पडिक्कमणेकी शुरुआतमें "जयउसामि"का १, राइ पडिक्कमणेके अंतमें "परसमय

तिमिरतराणिं" का २, मंदिरमें ३, पच्चक्खाण पारनेका ४, सवेरको आहार करे बाद ५, देवसी पडिक्कमणेकी शुरुआतका ६, संथारा पोरिसी भणाते समय ७, ये सात चैत्यवंदन साधु साध्विओंको हमेशां करने चाहिए।

५—सवेरे पडिलेहण करे बाद १, संध्या की पडिलेहणके बीचमें २, देवसी पडिक्कमणेके अंतमें अथवा पच्चक्खाण पारती वखत ३, राइ पडिक्कमणेकी शुरुआतमें ४, इस तरह दिनमें चारवार सज्झाय करने की हैं।

६—जिन जिन क्रियाओंमें पालखी लगाके बैठनेका न होवे किंतु उभे पगोंसे बैठनेका होवे अथवा खडे रहनेका होवे उन क्रियाओंमें आसनको ओघेसे एक तरफ हटा देना, परंतु उसके उपरही न रहना।

७—लौकिक टीपणेके अनुसार श्रावण महीना बढजाय तो आषाढ चौमासीसे पचासमें दिन दूसरे श्रावण सुदी चौथको संवच्छरी पडिक्कमणा करना, भादवेमें शास्त्र विरुद्ध अस्सी (८०) में दिन नहीं करना।

८—यदि भादवे दो होवे तो आषाढ चौमासीसे पचासमें दिन पहले भादवे सुदी चौथको संवच्छरी पडिक्कमणा करना परन्तु दूसरे भादवेमें अस्सी (८०) दिने नहीं करना।

९—लौकिक टीपणेमें संवच्छरीकी चौथका यदि क्षय होवे तो आगम सम्मत पंचमीके दिन और

यदि पंचमीका क्षय होवे तो आचरणा सम्मत चौथके दिन संवच्छरी पडिक्कमणा करना, परंतु आगम और आचरणा दोनोंसे विरुद्ध होके तीजको कभी नहीं करना।

१०—लौकिक टीपणेमें यदि संवच्छरीकी चौथ दो होवे तो संपूर्ण ६० घडीकी पहली चौथके दिन संवच्छरी पाडिक्कमणा करना, परंतु १–२ अथवा १०–२० पलकी अथवा घड़ी दो घडीकी अधूरी दूसरी चौथ के दिन नहीं करना, यदि पंचमी दो होवे तो आचरणा सम्मत चौथके दिन संवच्छरी पडिक्कमणा करना, परंतु आचरणा विरुद्ध होके झूंटी कल्पनासे चौथ मानकर पहली पंचमीको संवच्छरी पडिक्कमणा नहीं करना।

११—लौकिक टीपणेमें किसीभी महिनेकी पूनम या अमावस यदि दो होवे तो पक्खी तथा चौमासी पडिक्कमणा चउदसके दिन करना, पहली पूनम या अमावसके दिन नहीं करना।

१२—लौकिक टीपणेमें किसीभी महिनेकी पूनम या अमावसका क्षय होवे तो पक्खी और चौमासी पडिक्कमणा तथा पक्खी संबंधी अथवा चउदस संबंधी उपवास चउदसके दिनही करना, परंतु अपनी मनः कल्पनासे, तेरसको चउदस और चउदसको पूनम या अमावस मानके तेरसके दिन नहीं करना, जो कोई

चउदस–पूनम या चउदस–अमावसका छठ ( वेला ) करता होवे वह तेरस और चउदसका बेला कर लेवे लेकिन पक्खी तथा चौमासी पडिक्कमणा तो चउदसकाही करे।

१३—लौकिक टीपणेमें किसीभी महिनेकी चउदस यदि दो होवे तो चउदस या पक्खीका उपवास तथा पक्खी ओर चौमासी पडिक्कमणा सूर्य उदय युक्त संपूर्ण साठ ( ६० ) घडीकी पहली चउदसके दिन करना, घडी आधी घडीकी दूसरी अधूरी चउदसके दिन नहीं करना, अलबत्ता लीलोतरीका त्याग, शीलव्रत का पालना आदि अगता तो पहली और दूसरी दोनों चउदसोंके दिन गृहस्थोंको पालना चाहिए, ज्यादा पालने में कोइ नुक्सान नहींहै, लाभहीहै, कमती पालनेमें एक पर्वतिथिकी विराधनाके कारण जरूर अलाभ (नुक्सान) है।

१४—लौकिक टीपणेमें किसीभी महिनेकी चउदसका क्षय होवे तो बंधी ( १४ वर्ष १४ महिने आदिके प्रमाणसे उचरी हुइ ) चउदसके व्रतका उपवास तो तेरस को कर लेना परंतु पक्खीका उपवास तथा पक्खी ओर चौमासी पडिक्कमणा आगमसम्मत पूनम या अमावसके दिन करना, तेरसके दिन नहीं।

१५—लौकिक टीपणेमें किसीभी महिनेकी दूज ( वीज ), पंचमी तथा इग्यारस इनमेंसे कोईभी

पर्वतिथि यदि दो होवे तो उस पर्वतिथिका उपवास आदि व्रत–नियम पहली पर्व तिथिमें करना, अर्थात् उदय तथा अस्त दोनों सहित संपूर्ण साठ ( ६० ) घडीकी पहली दूज, पहली पंचमी और पहली इग्यारस के दिन उपवास आदि व्रत–नियम करना, लीलोतरीका त्याग तथा शीलव्रतका पालना आदि अगता पहली और दूसरी दोनों पर्वतिथिओंमें गृहस्थोंको पालना चाहिए।

१६—लौकिक टीपणेमें किसीभी महिनेकी दूज, पंचमी तथा इग्यारस इनमेंसे चाहे जिस पर्वतिथि का क्षय होवे तो उस पर्वतिथिके उपवास आदि कृत्य पहली तिथिमें करना, अर्थात् दूजका क्षय होवे तो दूजके व्रत नियम एकमके दिन, पंचमीका क्षय होवे तो पंचमीके व्रत–नियम चौथके दिन और इग्यारसका क्षय होवे तो इग्यारसके व्रत–नियम दशमके दिन करने।

१७—लौकिक टीपणेमें चाहे जिस महीनेके कृष्ण (वद–अंधेरिए) पक्षकी इग्यारस यदि दो होवे तो दशमका एकासणा दशमके दिनही करना, परन्तु अपनी मनः कल्पनासे दो दशम मानके दूसरी दशम जो कि ज्योतिषके हिसाबसे उदय तथा अस्त दोनों सहित संपूर्ण साठ ( ६० ) घडीकी पहली इग्यारसहै उस

दिन नहीं करना । इसी तरह यदि इग्यारसका क्षय होवे तोभी दशमका एकासणा तो दशमकेही दिन करना, परंतु ज्योतिषके हिसाबसे सूर्य उदय युक्त दशम तिथीको अपनी मनः कल्पनासे इग्यारस मानकर उसके पहले नवमी जो कि वास्तवमें ज्योतिषके गणितानुसार सूर्य उदय युक्त नवमीहीहै, उस दिन दशमका एकासणा नहीं करना ।

१८—रातमें जिसके कच्चा पाणी पीना होवे उस श्रावकको देवसिय पडिक्कमणेमें दिवसचरिम दुविहार का पच्चख्खाण करना चाहिए, तिविहारका नहीं करना, क्योंकि तिविहारका पच्चख्खाण करे बाद सचित्त ( कच्चा ) पाणी पीना नहीं कल्पता ।

अगर कोई ऐसा कहे कि–अशन (अन्नादि), खादिम ( मेवा तथा फलादिक ) और स्वादिम (पान सोपारी-इलायची आदि ) इन तीन प्रकारके आहारकाही तो तिविहारमें त्याग होताहै ? तो फिर कच्चा पाणी पीनेमें क्या हर्जहै ? तो जवाबमें मालूम होवे कि–जैसे तिविहार उपवासमें दिनभरके लिए तीन प्रकारके आहारका त्याग होताहै तथा तिविहार एकासणे–बियासणे आदि में एक वार अथवा दो वार खा लेने

के बाद दिनभरके वास्ते तीन प्रकारके आहारका ही त्याग होताहै परंतु कच्चा पाणी सचित्त होने से नहीं पीया जाता वैसेही दिवसचरिम तिविहारमेंभी तिविहार उपवास आदिके समानही तीन प्रकारके आहार का त्याग होता है वास्ते दिवसचरिम तिविहारका पच्चख्खाण करे बाद रातमें सचित्त ( कच्चा ) पाणी पीना नहीं कल्पता ।

## सूतक–विचार

१––पुत्र जन्म होनेसे दस दिन सूतक, पुत्री दिनमें जन्मे तो ११ दिन और रात्रिमें जन्मे तो १२ दिन सूतक

२––प्रसववाली स्त्रीको एक मासका सूतक, वहांतक मंदिरमें न जावे, ४० दिनतक देवपूजा न करे. तथा साधुको वहोरावे नहीं ।

३––परदेशसे मृत्युकी सुणावणी आनेपर एकदिन सूतक । जन्म होतेही मृत्यु होनेपर एकदिन सूतक । यह मृत्यु दिनसे ही एक दिनका सूतकहै ऐसा नहीं मानना किन्तु जन्म सूतकके ११–१२ दिनके

उपर मरण सूतक १ दिन अधिक मानना, यदि ऐसा न माना जाय तो सात या आठ महिनेके गर्भ गिरनेका सूतक तो ७–८ दिन मानना और गर्भस्थिति पूरी होके जन्मे हुए बच्चेके मरणका सूतक एक दिनका ही मानना कैसे संभव हो सके ?, कदापि नहीं, इसलिए जन्म सूतकके उपरांत १ दिन मरण सूतकका अधिक मानना ही योग्य मालूम होताहे, इससे पांच छ महीनेका बालक हो या ज्यादा कम चाहे जितनी अवस्थाका हो, अपने घरके मनुष्यका मरण जिस घरमें हुआ हो उस घरमें १२ दिनका सूतक अवश्य मानना चाहिए।

४—अपनी निश्रामें रहे हुए दासी आदिके पुत्रादिका जन्म या मरण तथा परदेशी साधर्मी जाति भाईका मरण अपने घरमें होवे तो तीन दिन सूतक ।

५—गाय भेंस आदि पशु घरमें व्यावे तो एक दिन सूतक, बाहर व्यावे तो कुछ नहीं ।

६—पशुका मरण होने पर कलेवर घरसे बाहर लेजाय वहां तक सूतक, बाद में नहीं ।

७—स्त्रीके गर्भ जितने मासका गिरे उतने दिन सूतक ।

८—जन्म सूतक या मरण सूतकके घरवाले मनुष्य जो कि उसी जन्म मरणवाले घरमें रहते हों. वे १२ दिन देव पूजा न करें, लेकिन चाहे एक गोत्रके या सगे भाई वा पिताही होवे परन्तु जुदे रहते हो, सूतकवाले घरमें जाना आना न हो, उनको किसी तरहका सूतक नहीं, वास्ते उनको जिन पूजा आदि करनेमें हरकत नहीं और उनके घरसे साधुओंको आहारादि वहोरनेमें भी हरकत नहीं।

९—जो मृतकके घरका मूल कांधीया हो परन्तु जुदे घरमें रहता हो वह १० दिन देवपूजा न करे।

१०—अन्य घरके जो मृतकको अडे हो? वे तीन दिन (२४ प्रहर) देव पूजा तथा प्रतिक्रमण न करें, यानि स्वयं प्रतिक्रमण भणावे नहीं, जो सदाका अखंड नियम होवे तो समता भाव रखके संवरपणेमें रहे, अथवा अन्य भणाता हो वह सुणे, परन्तु स्वमुखसे नवकारका भी उच्चारण न करे, स्थापना, नवकरवाली पुस्तक आदिके हाथ न लगावे।

११—जो स्वयं (खुद) मृतकको अडा न हो परन्तु मृतकको अडनेवाले अन्य मनुष्योंको स्नान करे पहिले अडा हो वह १६ प्रहर तथा एक स्नान करे बाद जो अडा हो वह ८ प्रहर देवपूजा प्रतिक्रमणादि न करे।

१२—जो किसीको भी न अडा हो वह दो वार स्नानसे शुद्ध होसकताहै।

१३—व्याये पीछे १५ दिन बाद भेंसका दूध, १२ दिन बाद गायका दूध, ८ दिन बाद बकरीका दूध पीना कल्पताहै, पहले नहीं।

१४—जन्म तथा मरणके सूतकवाले घरमें १२ दिनतक साधु आहार पाणी नहीं वहोरे और उस घरका जल तथा अग्नि भी देवपूजा में वापरना नहीं।

१५—नीशीथ सूत्रके सोलमे उद्देशेके भाष्यमें जन्म मरणके सूतकवाला घर दुगंछनीय ( चमारादिके घर जैसा घृणाजनक ) होनेसे आहार पाणी लेने आदिके लिये निषिद्ध बतायाहै, देखो यह रहा वह पाठ—

"दुविहा दुगंछिया खलु, इत्तरिआ हुंति आवकहिआ य। एएसिं नाणत्तं, वुच्छामि आणुपुव्वीए ॥ १ ॥ सूअगमयगकुलाइं, इत्तरिया जे हवंति निज्जूढा। जे जत्थ जुंगिआ खलु, ते हुंति आवकहिआओ ॥ २ ॥ तेसु अण्णा-बत्थाई, वसही विपरिणामो तहेव कुच्छाय। तेसिंपि होइ कुच्छा, सव्वे एयारिसा मन्ने ॥ ३ ॥ इति भाष्यं, अत्रचूर्णि-व्याख्या—सूअग० गाहा, ( 'इत्तरिआ' ) कालावहिए जे ठप्पा कया ते निज्जूढा, भक्तपानग्रहणादौ निषिद्धाः १, आवकहिगा—जे कुला जत्थ विसए जात्यादि जुंगिआ—दुगंछिआ अभोज्या इत्यर्थः"

जो कितनेक शास्त्रोत्तीर्ण वादी चैत्यवासी यतियोंकी परंपरा वाले सकलागमरहस्यवेदित्वाभिमानीलोग जन्म मरणके सूतकको लौकिक कहके नहीं मानते हैं और ऐसे सूतक वालेको भी जिनपूजा आदि करनेका उपदेश देते हैं यह बिल्कुल शास्त्र विरुद्ध है, यदि लौकिक होने के कारण जन्म मरणके सूतकवालेका घर जिनपूजा आदि के लिए त्याज्य न माना जाय तो डूम चमारादिकके घर भी त्याज्य नहीं मानने पडेंगे, क्योंकि लौकिक-पणा दोनोंमें समान है, फरक इतना ही है कि–जन्मादिकके सूतक वाला घर इत्वरिक (अमुक टाइमतक) त्याज्य है और डूम चमारादिकके घर यावत्काथिक ( सर्वदा ) त्याज्य हैं, देखो आगे लिखे शास्त्र पाठ—

"लोइओ दुविहो–इत्तरिओ आवकहिओ अ, इत्तरिओ सूअगादिसु दसाइदिवसपरिवज्जणं, आवकहिओ जहा–नट्टवरुडछिंपगचम्मारडुंबा य, लोउ(त्तरइ)त्तरिओ सेज्जादाणअभिगमसड्ढादि, आवकहिओ रायपिंडो इति" निशीथचूर्णि "प्रतिक्रुष्टकुलं द्विविधं–इत्वरं १ यावत्कथिकं च २, इत्वरं सूतकयुक्तं, यावत्कथिकमभोज्यं, एतन्न प्रविशेत्, शाशनलघुत्वप्रसंगात्" दशवैकालिक टीका हरिभद्रसूरिजी कृत ।

१६—ऋतुवंती स्त्री चार दिनतक भांडादिकको अडे नहीं तथा जिनदर्शन मुनिवंदन प्रतिक्रमणादि करे नहीं, पांच दिन देवपूजा नहीं करे ।

॥ ११६ ॥

१७—किसीके रोगादि कारणसे तीन दिन बाद भी रक्त ( खून ) बहता दीखे तो उसका विशेष दोष नहीं, शुद्धविवेकसे पवित्र होके पांच दिन बाद स्थापना व पुस्तकादिको अडे, साधुको वहोरावे, जिन दर्शन तथा अग्र पूजा करे, परन्तु अंग पूजा न करे, जिनके ऋतुधर्मका टाइम नियमित न हो, याने आगे पीछे ( मोड़ा-वेगा ) विना टाइमसे ऋतुधर्म आता हो उनको तो तीर्थादि हर किसी जगह रही हुई चमत्कारी मूलनायक जिनप्रतिमाकी अंगपूजा नहीं करनी, जिससे प्रभु आशातनाको नहीं सहने वाले अधिष्ठायक देवका तथा उस देव संबंधी चमत्कारका लोप न हो और जिन प्रतिमाकी महिमा नष्ट होने के कारण शासनोन्नतिको नाशकरनेके दोषकी भागीदार वह स्त्री न होने पावे ।

१८—ऋतुवंती स्त्रीको ऋतुदिनमें तपस्या करनी कल्पतीहै और उनकी करी तपस्या सफलहै परन्तु ऋतुदिनमें जिनपूजा प्रतिक्रमणादि कोई भी क्रिया करनी नहीं कल्पती ।

## बारहव्रत तथा सर्व तपस्या उच्चारण विधिः—



प्रथम नंदीकी स्थापना करनी, जो विस्तारसे नंदी करनी हो तो मुद्रित लघुदीक्षा विधिमें लिखित नंदी विधिकी तरह दश दिक्पालोंका आह्वानादि करना, और सामान्य पणे करना हो तो स्थापनाचार्यके आगे बाजोट ऊपर पांच साथिये करके ऊपर एक अथवा पांच श्रीफल रखे, ज्ञान पूजा करे, पीछे बारह-व्रतग्राही वा तपस्याग्राही अंजलीमें चांवल, श्रीफल रोकड नाणुं लेकर स्थापनाचार्यके सामने चारों दिशामें एक एक नवकार गिणता हुआ तीन प्रदक्षिणा देकर चांवल श्रीफलादि स्थापनाचार्यके सामने रखे, बाद खमासमण देकर इरियावही पडिक्कमे, पीछे खमा० देकर (१) मुहपत्ति पडिलेहके दो वांदणे देवे और खमा० देकर कहे 'इच्छा कारेण तुम्हे अम्हं (२) सम्मत्तसामाइय सुयसामाइय देसाविरइसामाइय आरोवणियं

(१) यहां पर मुहपत्ति पडिलेहण, वांदणे तथा नंदी कड्ढावणी काउस्सग्ग विधिप्रपामें नहीं है।

(२) समकित विना बारह व्रत नहीं उच्चरेजाते वास्ते समकित सहित बारह व्रत उचरने हो तो यह आदेश बोले, केवल समकित लेना हो तो आदेश लेते समय 'सम्मत्तसामाइय सुयसामाइय' कहे, जिसने समकित पहले लिया हो वह केवल देशविरतिका आदेश

नंदीकड्ढावणियं काउसग्ग करूं' गुरु कहे 'करेह' तब व्रतग्राही 'इच्छं सम्मत्तसामाइय सुयसामाइय देस-विरइसामाइय आरोवणियं नंदीकड्ढावणियं करेमि काउस्सगं अनत्थ०' कह कर "सागरवरगंभीरा" तक एक लोगस्सका काउस्सग्ग करके पारकर प्रगट लोगस्स कहे, पीछे खमा० देकर कहे 'इच्छा करेण तुम्हे अम्हं सम्मत्तसामाइय सुयसामाइय देसविरइसामाइय आरोवणत्थं वासक्खेवं करेह, चेइयाइं वंदावेह' तब गुरु 'वासक्खेवं करेमो, चेइयाइं वंदावेमो' ऐसा कहकर व्रतग्राहीके सिरपर वासक्षेप करे, पीछे व्रतग्राहीको अपनी डावी तरफ रखकर गुरु अठारह थुइसे देव वंदावे, यथा—

---

लेवे, जिसको केवल चौथा व्रत लेना हो वह 'चउत्थव्वय' ऐसा आदेश लेवे, किसीको पांच अणुव्रत लेना हो तो 'पंचमणुव्वय' ऐसा आदेश लेना, अथवा 'देसविरइसामाइय' कहनेमें भी कुछ दोष नहीं है, क्योंकि देशविरतिमें सब व्रतोंका समावेश होजाताहै, जितने व्रत लेने हो उतने व्रतोंका दंडक पाठ उच्चराना। पंचमी आदि जो तपस्या लेना हो उसी तपस्याका आदेश लेना। यहांपर श्रावकों को श्रुत-सामायिक का आरोपण उपधान वहन विधि से और श्रुतारोपण श्रावक संबंधी सूत्रोंके मुखपाठ पढनेसे होता है, इसलिए श्रुतसामायिक उच्चराने का दंडकपाठ नहीं है, केवल आदेश मांगनेका है।

## देववंदन विधिः—

तीन खमासमण देकर 'इच्छा कारेण संदिसह भगवन् ! चैत्यवंदन करूँ' 'इच्छं'—आदिमं पृथवीनाथ—मादिमं निष्परिग्रहं। आदिमं तीर्थनाथं च, ऋषभ स्वामिनं स्तुमः ॥ १ ॥ सुवर्णवर्णं गजराजगामिनं, प्रलंबबाहुं सुविशाललोचनं। नरामरेन्द्रैः स्तुतपादपंकजं, नमामि भक्त्या ऋषभं जिनोत्तमं ॥ २ ॥ अर्हंतो भगवंतइंद्रमहिताः सिद्धाश्च सिद्धिस्थिता, आचार्या जिनशोसनोन्नतिकराः पूज्या उपाध्यायकाः। श्रीसिद्धांतसुपाठका मुनिवरा रत्नत्रयाराधकाः, पंचैते परमेष्ठिनः प्रतिदिनं कुर्वंतु वो मंगलं ॥ ३ ॥, जं किंचि० नमुत्थुणं० इत्यादि बालके आगे लिखी चार थुइसे देववंदन करे, थुइ यथा—यदंघ्रिनमनादेव, देहिनः संति सुस्थिताः। तस्मै नमोस्तु वीराय, सर्वविघ्न विघातिने ॥ १ ॥ सुरपतिनत चरणयुगान्, नाभेय जिनादिजिनपतीन्नौमि। यद्वचनपालनपरा, जलांजलिं ददतु दुखेभ्यः ॥ २ ॥ वदंति वंदारुगणाग्रतो जिनाः, सदर्थतो यद्रचयंति सूत्रतः। गणाधिपास्तीर्थसमर्थनक्षणे, तदंगिनामस्तु मतं तु मुक्तये ॥ ३ ॥ शक्रः सुरासुरवरैः सह देवताभिः, सर्वज्ञशासनसुखाय समुद्यताभिः। श्रीवर्द्धमानजिनदत्तमतप्रवृत्तान्, भव्यान् जनानवतु नित्यममंगलेभ्यः ॥४॥

उसके बाद नमुत्थणं० कहकर खडा होके आगे लिखे मुजब आदेश बोलता हुआ एक एक नवकारका काउसग्ग करके नमोऽर्हत्० कथन पूर्वक एक एक थुइ कहे, अंतिम काउस्सग्गमें चार लोगस्स और एक नवकारका चिंतवन करे, आदेश आदि बोलनेका क्रम इस मुजबहै—श्रीशांतिनाथ देवाधिदेव आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं, वंदणवत्तियाए० अन्नत्थ०, थुइ—रोगशोकादिभिर्दोषै—रजिताय जितारये। नमः श्रीशांतये तस्मै, विहितानंतशांतये ॥५॥ श्रीशांतिदेवता आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ—श्रीशांतिजिनभक्ताय, भव्याय सुखसंपदं। श्रीशांतिदेवता देया—दशांतिमपनीय मे ॥ ६ ॥ श्रुतदेवता आराधनार्थं—करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ—सुवर्णशालिनी देयात्, द्वादशांगी जिनोद्भवा। श्रुतदेवी सदामह्य—मशेषश्रुतसंपदं ॥ ७ ॥ भवनदेवता आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ—चतुर्वर्णाय संघाय, देवी भवनवासिनी। निहत्य दुरितान्येषा, करोतु सुखमक्षतं ॥ ८ ॥ क्षेत्रदेवता आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ—यासां क्षेत्रगताः संति, साधवः श्रावकादयः। जिनाज्ञां साधयंतस्ता, रक्षंतु क्षेत्रदेवताः ॥ ९ ॥ अंबिकादेवी आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ—अंबा नहतडिंबा मे, शुद्ध बुद्ध सुतान्विता। सिते सिंहे स्थिता गौरी, वितनोतु समी-

हितं ॥१०॥ पद्मावती देवता आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ–धराधिपातिपत्नी या, देवी पद्मावती सदा। क्षुद्रोपद्रवतः सा मां, पातु फुल्लत्फणावलिः ॥ ११ ॥ चक्रेश्वरी देवी आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ–चंचच्चक्रकराचारु–प्रवालदलसन्निभा। चिरं चक्रेश्वरी देवी, नंदतादवताच्च मां ॥१२॥ अछुप्तादेवी आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ–खड्गखेटक कोदंड, बाणपाणिस्तडिद्द्युतिः। तुरंगगमनाऽच्छुप्ता, कल्याणानि करोतु मे ॥ १३ ॥ कुबेरादेवी आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ–मथुरापुरिसुपार्श्व, श्रीपार्श्वस्तूपरक्षिका। श्रीकुबेरा नरारूढा, सुतांकाऽवतु वो भयात् ॥ १४ ॥ ब्रह्मशांति यक्ष आरधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ–ब्रह्मशांतिः स मां पाय–दपायाद्वीरसेवकः। श्रीमत्सत्यपुरे सत्या, येन कीर्त्तिः कृता निजा ॥ १५ ॥ गोत्र देवता आराधनार्थ करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ–या गोत्रं पालयत्येवं, सकलापायतः सदा। श्रीगोत्रदेवता रक्षां, सा करोतु नतांगिनां ॥ १६ ॥ शक्रादि समस्त वैयावृत्यकर देवता आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ–श्रीशक्रप्रमुखा यक्षा, जिनशासन संश्रिताः। देवदेव्यस्तदन्येऽपि, संघं रक्षत्वपायतः १७ सिद्धायिका शासनदेवता आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, ४ लोगस्स और १ नवकारका काउस्सग्ग, थुई–

श्रीमद्विमानमारूढा, यक्ष मातंग संगता । सा मां सिद्धायिका पातु, चक्रचापेषुधारिणी ।१८। बाद प्रगट लोगस्स और तीन नवकार कहकर बैठके नमुथुणं०, जावंति चेइयाइं०, जावंत केवि०, नमोऽर्हत्०, परमेष्टिनमस्कारं, सारं नवपदात्मकं । आत्मरक्षाकरं वज्र—पंजराभं स्मराम्यहं ॥१॥ ॐनमो अरिहंताणं, शिरस्कं शिरसिस्थितं । ॐनमो सव्वसिद्धाणं, मुखे मुखपटांबरं ॥२॥ ॐनमो आयरियाणं, अंगरक्षाऽतिशायिनी । ॐनमो उवज्झायाणं, आयुधं हस्तयोर्दृढं ॥३॥ ॐनमो सव्वसाहूणं, मोचके पादयोः शुभे । एसो पंचनमुक्कारो, शिलावज्रमयी तले ॥४॥ सव्वपावप्पणासणो, वप्रो वज्रमयो बहिः । मंगलाणं च सव्वेसिं, खादिरांगारखातिका ॥५॥ स्वाहांतं च पदं ज्ञेयं, पढमं हवइ मंगलं । वप्रोपरि वज्रमयं, पिधानं देहरक्षणे ॥६॥ महाप्रभावा रक्षेयं, क्षुद्रोपद्रवनाशिनी, परमेष्टि पदोद्भूता, कथिता पूर्वसूरिभिः ॥७॥ यश्चैवं कुरुते रक्षां, परमेष्ठिपदैः सदा, तस्य न स्याद्भयं व्याधि—राधिश्चापि कदाचन ॥९॥ पीछे जयवीयराय० सब जणे कहें ॥ इति देववंदनं विधिः ॥

उसके बाद व्रतग्राही खमासमणा देकर मुहपत्ति पडिलेहके दो वांदणा देवे और खमासमणा देकर बोले 'इच्छाकारेण तुम्हे अम्हं सम्मत्तसामाइय सुयसमाइय देसविरइसामाइय आरोवणत्थं काउसग्गं करावेह'

हितं ॥१०॥ पद्मावती देवता आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ–धराधिपातिपत्नी या, देवी पद्मावती सदा । क्षुद्रोपद्रवतः सा मां, पातु फुल्लत्फणावलिः ॥ ११ ॥ चक्रेश्वरी देवी आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ–चंचच्चक्रकराचारु–प्रवालदलसन्निभा । चिरं चक्रेश्वरी देवी, नंदतादवताच्च मां ॥१२॥ अच्छुप्तादेवी आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ–खड्गखेटक कोदंड, बाणपाणिस्ताडिद्द्युतिः । तुरंगगमनाऽच्छुप्ता, कल्याणानि करोतु मे ॥ १३ ॥ कुबेरादेवी आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ–मथुरापुरिसुपार्श्वे, श्रीपार्श्वस्तूपरक्षिका । श्रीकुबेरा नरारूढा, सुतांकाऽवतु वो भयात् ॥ १४ ॥ ब्रह्मशांति यक्ष आरधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ–ब्रह्मशांतिः स मां पाय–दपायाद्वीरसेवकः । श्रीमत्सत्यपुरे सत्या, येन कीर्त्तिः कृता निजा ॥ १५ ॥ गोत्र देवता आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ–या गोत्रं पालयत्येवं, सकलापायतः सदा । श्रीगोत्रदेवता रक्षां, सा करोतु नतांगिनां ॥ १६ ॥ शक्रादि समस्त वैयावृत्यकर देवता आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, थुइ–श्रीशक्रप्रमुखा यक्षा,जिनशासन संश्रिताः । देवदेव्यस्तदन्येऽपि, संघं रक्षत्वपायतः १७ सिद्धायिका शासनदेवता आराधनार्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०, ४ लोगस्स और १ नवकारका काउस्सग्ग, थुई–

भिइ अन्नउत्थिए वा अन्नउत्थिय देवयाणि वा अन्नउत्थिय परिग्गहियाणि वा अरिहंतचेइयाणि वा वंदित्तए वा नमंसित्तए वा पुव्विं अणालत्तेणं आलवित्तए वा संलवित्तए वा तेसिं असणं वा पाणं वा खाइमं वा साइमं वा दाउं वा अणुप्पदाउं वा, खित्तओणं इहेव वा अन्नत्थ वा, कालओणं जावज्जीवाए, भावओणं जाव गहेणं न गहिज्जामि, जाव छलेणं न छलिज्जामि, जाव सन्निवाएणं नाभिभविज्जामि, जाव अन्नेण वा केणवि परिणामवसेणं एसो परिणामो मे न परिवडइ ताव मे एयं सम्मदंसणं, अन्नत्थ रायाभियोगेणं, बलाभियोगेणं, गणाभियोगेणं, देवाभियोगेणं, गुरुनिग्गहेणं, वित्तिकंतारेणं, अन्नत्थणाभोगेणं, सहसागारेणं, महत्तरागारेणं, सव्वसमाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि ॥ १ ॥

स्थूल प्राणातिपात विरमण व्रतका दंडक—अहन्नं भंते! तुम्हाणं समीवे थूलगं पाणाइवायं संकप्पओ निरवराहं पच्चक्खामि, जावज्जीवाए दुविहं, तिविहेणं, मणेणं वायाए काएणं, न करोमि, न कारवेमि, तस्स भंते! पडिक्कमामि, निंदामि, गरिहामि, अप्पाणं वोसिरामि ॥ २ ॥

स्थूल मृषावाद विरमण व्रतका दंडक—अहन्नं भंते! तुम्हाणं समीवे थूलगं मूसावायं जीहाच्छेयाइहेउयं

गुरु कहे 'करावेमो' इच्छं खमासमणा देकर 'सम्मत्तसामाइय सुयसामाइय देसविरइसामाइय आरोवणत्थं करेमि काउसग्गं अन्नत्थ०' कहकर "सागरवरगंभीरा" तक एक लोगस्सका काउसग्ग करके प्रगट लोगस्स कहे, बाद खमा० देकर व्रतग्राही कहे 'इच्छाकारेण तुम्हे अम्हं सम्मत्तसामाइय सुयसामाइय (१) देसविरइसामाइय सुत्तं उच्चरावेह' गुरु कहे 'उच्चरावेमो' व्रतग्राही 'इच्छं' कहकर एक एक व्रतके आलावेकी शुरुमें तीन तीन नवकार गिणकर थोडासा नमा हुआ जैसे गुरु पाठ उच्चरावे वैसे गुरुके साथ खुद्भी मनमें पाठ कहता हुआ समकितसामायिक देसविरतिसामायिकका दंडक क्रमसे तीन तीन वार उच्चरे गुरुभी समकित आदि एक एक व्रतके आलावा तीन तीन वार उच्चराये, बाद व्रतग्राही के मस्तक पर वासक्षेप डाले। समकित-दंडकपाठ यथा—

अहन्नं भंते ! तुम्हाणं समीवे मिच्छत्ताओ पडिक्कमामि, सम्मत्तं उवसंपज्जामि, तंजहा—दव्वओ खित्तओ कालओ भावओ, दव्वओणं मिच्छत्तकारणाइं पच्चक्खामि, सम्मत्तकारणाइं उवसंपज्जामि, नो मे कप्पइ अज्जप्प-

(१) यद्यपि श्रुतसामायिकका आलावा जुदा नहीं है तो भी पाठ भंग न होनेके लिये श्रुतसामायिकका भी नाम बोलना विधिप्रपामें कहा है।

मेहुणं पच्चक्खामि अहागहियभंगएणं, तत्थ दुविहं तिविहेणं दिव्वं तिरिच्छं एगविहं तिविहेणं, माणुस्सयं एगविहं एगविहेणं पच्चक्खामि, दव्वओ खित्तओ कालओ भावओ, दव्वओ णं मेहुणं, खित्तओ णं इत्थ वा अन्नत्थ वा, कालओ णं जावज्जीवाए, भावओ णं जाव गहेणं न गहिज्जामि, छलेणं न छलिज्जामि, अन्नेण केणवि रोगातंकेणं जाव एसो परिणामो मे न परिवडइ ताव मे एयं अभिग्गहं, अन्नत्थणाभोगेणं सहसागारेणं महत्तरागारेणं सव्वसमाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि ॥ ५ ॥

स्थूल परिग्रह विरमण व्रतका दंडक—अहन्नं भंते ! तुम्हाणं समीवे परिग्गहं पडुच्च अपरिमियपरिग्गहं पच्चक्खामि, धणधन्नाइ नवविह वत्थुविसयं इच्छापारिमाणं उवसंपज्जामि, अहागहिय भंगएणंदव्वओ खितओ कालओ भावओ, दव्वओ णं नवविहं परिग्गहं, खित्तओ णं इत्थ वा अन्नत्थ वा, कालओ णं जावज्जीवाए, भावओ णं जाव गहेणं न गहिज्जामि, छलेणं न छलिज्जामि, अन्नेण केणवि रोगातंकेण जाव एसो परिणामो मे न परिवडइ ताव मे एयं अभिग्गहं दुविहं तिविहेणं अन्नत्थणाभोगेणं सहसागारेणं महत्तरागारेणं सव्वसमाहिवत्तिया-गारेणं वोसिरामि ॥ ६ ॥

कन्नालियं गोवालियं भोमालियं थापणमोसं कूडसक्खीयं पंचविहं पच्चक्खामि दक्खिन्नाइअविसए अहागहिय-भंगएणं, दव्वओ खित्तओ कालओ भावओ, दव्वओणं मुसावायं, खित्तओणं इत्थ वा अन्नत्थ वा, कालओणं जावज्जीवाए, भावओणं जाव गहेणं न गहिज्जामि, छलेणं न छलिज्जामि, अंन्नेण केणवि रोगातंकेण वा जाव एसो परिणामो मे न पडिवडइ, ताव मे एयं अभिग्गहं, दुविहं तिविहेणं अन्नत्थणाभोगेणं, सहसागारेणं महत्तरागारेणं सव्वसमाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि ॥ ३ ॥

स्थूल अदत्तादान विरमण व्रतका दंडक—अहन्नं भंते ! तुम्हाणं समीवे थूलगं अदिन्नादाणं खत्तखणणाइयं चोरंकारकरं रायनिग्गहकारयं सचित्ताचित्तवत्थुविसयं पच्चक्खामि, दव्वओ खित्तओ कालओ भावओ, दव्वओणं अदिन्नादाणं, खित्तओणं इत्थ वा अण्णत्थ वा, कालओणं जावज्जीवाए, भावओणं जाव गहेणं न गाहिज्जामि छलेणं न छलिज्जामि अन्नेण केणवि रोगातंकेण वा जाव एसो परिणामो मे न परिवडइ, ताव मे एयं अभिग्गहं, दुविहं तिविहेणं, अन्नत्थणाभोगेणं सहसागारेणं महत्तरागारेणं सव्वसमाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि ॥ ४ ॥

स्थूल मैथुन विरमण व्रतका दंडक—अहन्नं भंते ! तुम्हाणं समीवे ओरालिय वेओव्विय भेयभिन्नं थूलगं

मेहुणं पच्चक्खामि अहागहियभंगएणं, तत्थ दुविहं तिविहेणं दिव्वं तिरिच्छं एगविहं तिविहेणं, माणुस्सयं एगविहं एगविहेणं पच्चक्खामि, दव्वओ खित्तओ कालओ भावओ, दव्वओ णं मेहुणं, खित्तओ णं इत्थ वा अन्नत्थ वा, कालओ णं जावज्जीवाए, भावओ णं जाव गहेणं न गहिज्जामि, छलेणं न छलिज्जामि, अन्नेण केणवि रोगातंकेणं जाव एसो परिणामो मे न परिवडइ ताव मे एयं अभिग्गहं, अन्नत्थणाभोगेणं सहसागारेणं महत्तरागारेणं सव्वसमाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि ॥ ५ ॥

स्थूल परिग्रह विरमण व्रतका दंडक—अहन्नं भंते ! तुम्हाणं समीवे परिग्गहं पडुच्च अपरिमियपरिग्गहं पच्चक्खामि, धणधन्नाइ नवविह वत्थुविसयं इच्छापरिमाणं उवसंपज्जामि, अहागहिय भंगएणंदव्वओ खित्तओ कालओ भावओ, दव्वओ णं नवविहं परिग्गहं, खित्तओ णं इत्थ वा अन्नत्थ वा, कालओ णं जावज्जीवाए, भावओ णं जाव गहेणं न गहिज्जामि, छलेणं न छलिज्जामि, अन्नेण केणवि रोगातंकेण जाव एसो परिणामो मे न परिवडइ ताव मे एयं अभिग्गहं दुविहं तिविहेणं अन्नत्थणाभोगेणं सहसागारेणं महत्तरागारेणं सव्वसमाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि ॥ ६ ॥

दिक्‌परिमाण व्रतका दंडक—अहन्नं भंते ! तुम्हाणं समीवे दिसिपरिमाणं पडिवज्जामि, दव्वओ खित्तओ कालओ भावओ, दव्वओ णं दिसिपरिमाणं, खित्तओ णं धारणापरिमाणं, कालओ णं जावज्जीवाए, भावओ णं जाव गहेणं न गहिज्जामि, छलेणं न छलिज्जामि, अन्नेण केणवि रोगातंकेण जाव एसो परिणामो मे न परिवडइ ताव मे एयं अभिग्गहं, अन्नत्थणाभोगेणं सहसागारेणं महत्तरागारेणं सव्वसमाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि ॥ ७ ॥

भोगोपभोग व्रतका दंडक—अहन्नं भंते ! तुम्हाणं समीवे भोगोवभोगवए भोयणाओ अनंतकायबहुवीय राइभोयणाइं परिहरामि, कम्मओ णं पन्नरस कम्मादाणाइं इंगालकम्माइयाइं बहुसावज्जाइं खरकम्माइं एयाभियोगं परिहरामि, दव्वओ खित्तओ कालओ भावओ, दव्वओ णं भोगोवभोगवयं, खित्तओ णं इत्थ वा अन्नत्थ वा, कालओ णं जावज्जीवाए, भावओ णं जाव गहेणं न गाहिज्जामि, छलेणं न छलिज्जामि, अन्नेण केणवि रोगातंकेण जाव एसो परिणामो मे न परिवडइ, ताव मे एयं अभिग्गहं, अन्नत्थणाभोगेणं सहसागारेणं महत्तरागारेणं सव्वसमाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि ॥ ८ ॥

अनर्थदंड विरमण व्रतका दंडक—अहन्नं भंते ! तुम्हाणं समीवे अणत्थदंडं पच्चक्खामि, अवज्झाणं पावो-

वेदसं हिंसोवकरणदाणं पमायाचरियरूवं चउव्विहं अणत्थदंडं जहासत्तिए परिहरामि, दव्वओ खित्तओ कालओ भावओ, दव्वओ णं अणत्थदंडं, खित्तओ णं इत्थ वा अन्नत्थ वा, कालओ णं जावज्जीवाए, भावओ णं जाव गहेणं न गाहिज्जामि, छलेणं न छलिज्जामि, अन्नेण केणवि रोगातंकेण जाव एसो परिणामो मे न परिवडइ ताव मे एयं अभिग्गहं, अन्नत्थणाभोगेणं सहसागारेणं महत्तरागारेणं सव्वसमाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि ॥ ९ ॥

सामायिक देशावकाशिक पौषधोपवास अतिथिसंविभाग व्रतका दंडक—अहन्नं भंते ! तुम्हाणं समीवे सामाइयं देसावगासियं पोसहोववासं अतिहिसंविभागवयं च जहासत्तीए पडिवज्जामि, इच्चेयं सम्मत्तमूलं पंचाणुव्वइयं सत्तसिक्खावइयं दुवालसविहं सावगधम्मं उवसंपज्जित्ताणं विहरामि, दव्वओ खित्तओ कालओ भावओ दव्वओ णं सम्मत्तमूलं बारसविहं सावगधम्मं, खित्तओ णं इत्थ वा अन्नत्थ वा, कालओ णं जावज्जीवाए भावओ णं जाव गहेणं न गाहिज्जामि, छलेणं न छलिज्जामि, अन्नेण केणवि रोगातंकेण जाव एसो परिणामो मे न परिवडइ ताव मे एयं अभिग्गहं, अन्नत्थणाभोगेणं सहसागारेणं महत्तरागारेणं सव्वसमाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि ॥ अरिहंतादि ६ शाख, राजाभियोग आदि ६ आगारबंदी और अनाभोगादि चार आगारसहित इन

व्रतों का मैं पालन करूंगा ॥ १०।११।१२।१३ ॥

सर्व तपस्याका दंडकपाठ—अहन्नं भंते ! तुम्हाणं समीवे अमुगतवं ❀ उवसंपज्जित्ताणं विहरामि, तंजहा दव्वओ खित्तओ कालओ भावओ, दव्वओ णं अमुगतवं ❀, खित्तओ णं इत्थ वा अन्नत्थ वा, कालओ णं जाव परिमाणं, भावओ णं जाव गहेणं न गहिज्जामि, छलेणं न छलिज्जामि, सन्निवाएणं नाभिभविज्जामि, अन्नेण केणवि रोगातंकेइ परिणामवसेणं जाव एसो मे परिणामो न परिवडइ ताव मे एस तवो, अन्नत्थ रायाभिओगेणं गणाभिओगेणं बलाभिओगेणं देवाभिओगेणं गुरुनिग्गहेणं वित्तिकंतारएणं, अन्नत्थणाभोगेणं सहसागारेणं महत्तरागारेणं सव्वसमाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि ॥ १४ ॥

सात थोभा वंदना—इसतरह व्रतारोपण किये बाद व्रतग्राही खमासमण देकर मुहपत्ति पडिलेहे और दो वांदणा देकर खमासमण देके कहे 'इच्छाकारेण तुम्हे अम्हं सम्मत्तसामाइयं सुयसामाइयं देसविरइसामाइयं आरोवेह' तब गुरु कहे 'आरोवेमो' ॥१॥ व्रतग्राही 'इच्छं' खमासमण देकर कहे 'संदिसह किं भणामो?' गुरु कहे

❀ ❀ यहां पर जो तप ग्रहण करता हो उसका नाम बोलना

'वंदित्ता पवेयह' ॥२॥ व्रतग्राही 'इच्छं' खमासमण देकर कहे 'इच्छाकारेण तुब्भेहिं अम्हं सम्मत्तसामाइयं सुयसामाइयं देसविरइसामाइयं आरोवियं ?' गुरु कहे 'आरोवियं आरोवियं आरोवियं खमासमणाणं हत्थेणं सुत्तेणं अत्थेणं तदुभएणं सम्मं धारणीयं चिरं पालणीयं गुरुगुणेहिं वड्ढहि नित्थारपारगो होह' इस प्रकार कहते हुए व्रतग्राहीके शिरपर वासक्षेप डालें, तब व्रतग्राही 'इच्छामो अणुसट्ठिं' ऐसा कहे ॥ ३ ॥ फिर खमासमण देके कहे ' तुम्हाणं पवेइयं संदिसह साहूणं पवेएमि ?' गुरु कहे ' पवेयह ' ॥ ४ ॥ पीछे व्रतग्राही इच्छं खमासमण देके नवकार गुणताहुआ नंदी ( स्थापनाचार्य ) को तीन प्रदक्षिणा देवे, तीनों प्रदक्षिणा में गुरु तथा संघ ' गुरुगुणेहिं वड्ढहि नित्थारगपारगो होह ' कहते हुए व्रतग्राहीके शिरपर तीनवार वासक्षेप डालें ॥ ५ ॥ पीछे व्रतग्राही खमासण देके कहे ' तुम्हाणं पवेइयं साहूणं पवेइयं संदिसह काउस्सग्गं करेमि ?, गुरु कहे 'करेह' ॥ ६ ॥ व्रतग्राही इच्छं खमासण देकर ' सम्मत्तसामाइय सुयसामाइय देसविरइसामाइय आरोवणत्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०' कहके एक लोगस्सका "सागरवरगंभीरा" तक काउस्सग्ग करके प्रगट लोगस्स कहे ॥ ७ ॥ इति सात थोभा वंदना। कोईभी तपस्या उचरे तबभी इसी तरह सात थोभा

व्रतों का मैं पालन करूंगा ॥ १०।११।१२।१३ ॥

सर्व तपस्याका दंडकपाठ—अहन्नं भंते ! तुम्हाणं समीवे अमुगतवं ❀ उवसंपज्जित्ताणं विहरामि, तंजहा दव्वओ खित्तओ कालओ भावओ, दव्वओ णं अमुगतवं ❀, खित्तओ णं इत्थ वा अन्नत्थ वा, कालओ णं जाव परिमाणं, भावओ णं जाव गहेणं न गहिज्जामि, छलेणं न छलिज्जामि, सन्निवाएणं नाभिभविज्जामि, अन्नेण केणवि रोगातंकेइ परिणामवसेणं जाव एसो मे परिणामो न परिवडइ ताव मे एस तवो, अन्नत्थ रायाभिओगेणं गणाभिओगेणं बलाभिओगेणं देवाभिओगेणं गुरुनिग्गहेणं वित्तिकंतारएणं, अन्नत्थणाभोगेणं सहसागारेणं महत्तरागारेणं सव्वसमाहिवत्तियागारेणं वोसिरामि ॥ १४ ॥

सात थोभा वंदना—इसतरह व्रतारोपण किये बाद व्रतग्राही खमासमण देकर मुहपत्ति पडिलेहे और दो वांदणा देकर खमासमण देके कहे 'इच्छाकारेण तुम्हे अम्हं सम्मत्तसामाइयं सुयसामाइयं देसविरइसामाइयं आरोवेह' तब गुरु कहे 'आरोवेमो' ॥१॥ व्रतग्राही 'इच्छं' खमासमण देकर कहे 'संदिसह किं भणामो?' गुरु कहे

❀ ❀ यहां पर जो तप ग्रहण करना हो उसका नाम बोलना

'वंदित्ता पवेयह' ॥२॥ व्रतग्राही 'इच्छं' खमासमण देकर कहे 'इच्छाकारेण तुब्भेहिं अम्हं सम्मत्तसामाइयं सुयसामाइयं देसविरइसामाइयं आरोवियं ?' गुरु कहे 'आरोवियं आरोवियं आरोवियं खमासमणाणं हत्थेणं सुत्तेणं अत्थेणं तदुभएणं सम्मं धारणीयं चिरं पालणीयं गुरुगुणेहिं वड्ढहि नित्थारपारगो होह' इस प्रकार कहते हुए व्रतग्राहीके शिरपर वासक्षेप डालें, तब व्रतग्राही 'इच्छामो अणुसट्ठिं' ऐसा कहे ॥ ३ ॥ फिर खमासमण देके कहे 'तुम्हाणं पवेइयं संदिसह साहूणं पवेएमि ?' गुरु कहे 'पवेयह' ॥ ४ ॥ पीछे व्रतग्राही इच्छं खमासमण देके नवकार गुणताहुआ नंदी (स्थापनाचार्य) को तीन प्रदक्षिणा देवे, तीनों प्रदक्षिणा में गुरु तथा संघ 'गुरुगुणेहिं वड्ढहि नित्थारगपारगो होह' कहते हुए व्रतग्राहीके शिरपर तीनवार वासक्षेप डालें ॥ ५ ॥ पीछे व्रतग्राही खमासण देके कहे 'तुम्हाणं पवेइयं साहूणं पवेइयं संदिसह काउस्सग्गं करेमि ?, गुरु कहे 'करेह' ॥ ६ ॥ व्रतग्राही इच्छं खमासण देकर 'सम्मत्तसामाइय सुयसामाइय देसविरइसामाइय आरोवणत्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०' कहके एक लोगस्सका "सागरवरगंभीरा" तक काउस्सग्ग करके प्रगट लोगस्स कहे ॥ ७ ॥ इति सात थोभा वंदना। कोईभी तपस्या उचरे तबभी इसी तरह सात थोभा

वंदन देना, सिर्फ जहां जहां व्रतोंका का नामहै वहां वहां सर्वत्र जो तपस्या उचरी हो उसका नाम लेना इतनी ही विषेशताहै।।

पीछे खमासण देके 'इच्छा करेण तुम्हे अम्हं समत्तसामाइय सुयसामाइय देसविरइसामाइय थिरीकरणत्थं काउसग्गं करेमि?, इच्छं सम्मत्तसामाइय सुयसामाइय देसविरइसामाइय थिरीकरणत्थं करेमि काउस्सग्गं, अन्नत्थ०' कहके पहले की तरह एक लोगस्सका काउस्सग्ग करके प्रगट लोगस्स कहे, पीछे शक्ति अनुसार पच्चक्खाण करे, समय होवे तो खमासमण देके 'इच्छा०तुम्हे अम्हं धम्मोवएसं देह' कहके उपदेश सुणे, फिर खमासमण देके कहे 'विधि करतां अविधि आशातना हुइ होय ते सवि हुं मन वचन कायाए करी मिच्छामि दुक्कडं' ॥ इति बारहव्रत तथा सर्व तपस्या उच्चारण विधि समाप्त ॥

तपस्या पारण विधिः—तपस्या पूर्ण हुए बाद ज्ञानपूजादि करके इरियावही पडिक्कमे बाद खमासमण देके मुहपत्ति पडिलेहे, दो वांदणा देकर खमासमण देके कहे 'इच्छाकारेण तुम्हे अम्हं अमुगतवं पारावेह' गुरु कहे 'पारावेमो' पीछे तप पारनेवाला इच्छं खमासमण देके कहे 'इच्छाकारेण तुम्हे अम्हं अमुग

तव निक्खेवणत्थं वा पारावणत्थं काउस्सग्गं करावेह' गुरु कहे 'करावेमो' पीछे 'इच्छं अमुगतव निक्खेवणत्थं वा पारावणत्थं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ०' कहके एक नवकारका काउस्सग्ग करे, पारके प्रगट नवकार कहे। पीछे खमा० देके कहे 'इच्छा० तुम्हे अम्हं अमुगतव निक्खेवणत्थं वा पारावणत्थं चेइयाइं वंदावेह' गुरु 'वंदावेमो' कहके चार थुइसे देववंदन करावे, फिर खमासमणा देके कहे 'इच्छा० तुम्हे अम्हं अमुगतव निक्खेवणत्थं वा पारावणत्थं वासक्खेवं करेह' गुरु कहे 'करेमो' बाद नमुत्थुणं कहके 'अमुग तप करतां अविधि आशातना हुई होय ते सवि हु मन वचन कायाए करी मिच्छामि दुक्कडं' देवे, गुरु 'नित्थारगपारगो होह' कहके वासक्षेप करे, पीछे खमासमण देके पच्चक्खाण करे, बाद खमासमण देके 'इच्छाकारेण संदिसह भगवन्! अमुग तव आलोयणा निमित्तं काउस्सग्गं करेमि ?, इच्छं अमुग तव आलोयणा निमित्तं करेमि काउस्सग्गं अन्नत्थ० कहके चार लोगस्सका काउस्सग्ग करे, पार के प्रगट लोगस्स कहे ॥ इति सर्व तपस्या पारण विधि समाप्त।

आवश्यकीय विचार संग्रहः



सूचनाः—पर्यंत आराधना विधि, महापारिट्ठावणिया विधि, अंतिम देव-वंदन विधि और श्रावक कर्त्तव्य इन चार विधियों बाबत पृष्ठ ५२ की सूचना देख लेना।

|| अर्हम् ||

मुनि-श्रीमोहनलालजी-जैन-ग्रन्थमाला (५)

सुप्रसिद्धविद्याधरवंशभूषणमणि-श्रीमत्पादलिप्ताचार्यकृता

# निर्वाणकलिका ।

संशोधकः-मोहनलाल भगवानदास झवेरी बी. ए. ( ऑनर्स ) एलूएल्. बी., सोलिसिटर,

जैनशिल्पज्योतिपविद्यामहोदधि-पूज्यपाद-जैनाचार्य-श्रीमज्जयसूरीणांसदुपदेशेन-शहापुर-उपधानतपोज्ञानद्रव्य-
साहाय्येन इन्दोरवास्तव्य-शेठ नथमलजी कनैयालाल रांका इत्यनेन,
मोहमय्यां निर्णयसागरमुद्रणयन्त्रे कोलभाटवीथ्यां २६-२८ तमे गृहे रामचन्द्र येसू शेडगेद्वारा मुद्रयित्वा प्रकाशिता ।

[ प्रथमसंस्करणे वीरसंवत् २४५२, विक्रमसंवत् १९८२, इसवीसन १९२६. प्रतयः १००० ]

पण्यं सार्धरूप्यकः ।

## छपायेला ग्रन्थो.

१ पार्श्वनाथचरित्रम् हेमहंसगणिकृतम् ( संस्कृत ) .... .... .... मूल्यं ॥ आणा.
२ सट्ठिसयपयरणं नेमिचन्द्रभण्डारिकृतं .... .... .... .... मूल्यं । आणा.
३ श्रृङ्गारवैराग्यतरङ्गिणी मुनिसुन्दरसूरिकृत ( गुजराती अनुवाद ) .... मूल्यं । आणा.
४ आदिनाथचरित्र पर्व पहिलु श्रीहेमचन्द्राचार्यकृत ( हिन्दी अनुवाद ) .... मूल्यं ४ रू.

## हवे पछी छपावाना ग्रन्थो—

१ जैनप्रासादमार्तण्ड—श्रीमान्—जैनाचार्य श्रीजयसूरीश्वरजीकृत.
२ निर्वाणकलिकाभाषान्तर ( सचित्र ) रा. रा. मोहनलाल भगवानदास झवेरी.
बी. ए. ( ऑनर्स ) एल्एल्. बी., सोलिसिटर मुंबई.
३ अजितनाथचरित्र हेमचन्द्राचार्यकृत ( हिन्दी अनुवाद ).
४ मोहनाभ्युदयचम्पूमहाकाव्यम् , श्रीमान्—जैनाचार्य—श्रीजयसूरीश्वरजीशिष्य प्रतापमुनिजीकृत.
५ हस्तसंजीवनी ( सामुद्रिक ) जैनाचार्यकृत.

मलवानुं ठेकाणुं—शेठ नथमलजी कनैयालालजी रांका,
ठे० मुंबादेवी पोष्टनी उपर त्रीजेदादर, मुंबई.

श्रीविघ्नौघसंछेदिने नमः।

## भूमिका.

के के न कालमाहात्म्यविदो विद्वांस इति विदन्ति यत्कालोऽयमुपचयापचययोर्भावानां विधायकतया कथ्यते सुषमसुषमादिरूपः कृतादिरूपो वा। तत्रायं प्रतिविचारो यत् कालस्य तद्विशेषस्य वा वस्तुजातसाधारणकारणत्वेन संमतस्य संपर्कादाविर्भवति भावानामुपचयोऽपचयो वोत भावानामुपचयापचयाभ्यामारोपितं भवति काले सुषमसुषमादिवैशिष्ट्यम्। अर्थात् कालः स्वभावादेव तथाविधतथाविधधर्मपराधीनो बलादिव भावानामुपचयापचययोः प्रयोजको भवत्युत भावा एवावश्यंभाविताद्दशताद्दशोपचयापचयतत्कारणभूतधर्मविशेषपराधीनाः कालस्य तथाविधतथाविधामिलापे प्रयोजका भवन्तीति (एवं क्षेत्रस्यापि प्रयोजकतोह्या) द्रव्यक्षेत्रकालभावादिपदार्थान्तरापेक्षावलेन स्याद्वादिभिर्विद्वद्भिस्समार्थितोऽपि ताद्दशस्ताद्दशो भावप्रकर्षापकर्षान्यतररूपः पर्यायापरपर्यायो भावविकारो, नोपकरोति कालतारतम्यस्यैत्थंभावेन निरूपणे। एवं प्राप्ते विसंवादे केचनोच्छृङ्खला नवीनाः—कालस्तु परममहत्त्वादेकत्वादाकाशादिवन्निर्लेपस्तत्र तत्र प्रतीयमानो धर्मविशेषः कल्यादिरूपो दुःषमदुःषमादिरूपो वा व्यवहारसाधारणो भाक्तः। भावानामुपचयबाहुल्ये भवति व्यवहारोऽनुकूलोऽयं काल इति। तथैव भावानामपचयबाहुल्ये प्रतिकूलोऽयं काल इति भवति व्यवहारः (एवं दिगादिगतोऽप्यनुकूलत्वाननुकूलत्वव्यवहारो भाक्तः)। अस्मिन्नेव च समये संगता भवन्ति लोकोक्तयो राजा कालस्य कारणमित्यादयः। निरुपाधिस्तु कालः कल्पायुषापि न शक्यो

